# कथा का प्रारम्भ

अवन्तिदेशकी **उज्जयिनी** नामक राजधानीमें महाप्रतापी **तारापीड** नामक राजा राज्य करता था। उसकी रानी **विलासवती** थी। उसका समस्तगुणों का आकर **शुकनास** नामक प्रधानमन्त्री था और शुकनासकी पत्नीका नाम **मनोरमा** था। सन्तान न होनेके कारण विशाल साम्राज्यको भारभूत मान राजा अत्यधिक चिन्तित रहता। एक समय चतुर्दशीका व्रत कर जब महारानी विलासवती **'महाकाल'**का दर्शन करने गई, तो वहाँ कथावाचकके मुखसे शब्द सुनाई पड़े कि 'अपुत्रकी स्वर्गमें भी कोई गति नहीं है'। महलमें लौटने पर रानी समस्त भोगविलाससे विरक्त हो उठी। वह शरीर से सारे आभूषण उतार पुत्रके लिए चिन्ता करती निरन्तर अश्रुप्रवाह करने लगी। एक दिन रानीको रोते देख और परिजनोंसे उसका कारण समझकर राजाने उसे बहुत समझाया, पुत्रप्राप्ति के लिए विधिवत् व्रतादि और देवताओंकी पूजा करनेकी सम्मति दी। राजाकी अनुमति पा विलासवती विधिवत् पुत्रप्राप्तिके लिए अनुकूल व्रताचरण करने लगी। कुछ दिनों बाद अकस्मात् एक रातमें राजाने स्वप्न में रानीके मुखमें चन्द्रमाको प्रवेश करते देखा। इधर स्वप्नमें शुकनासने भी किसी ब्राह्मणको मनोरमाकी गोदमें खिले हुए एक कमलको रखते देखा। तुरन्त ही दोनोंमें गर्भके लक्षण दिखाई देने लगे। पूर्ण प्रसवका समय उपस्थित हुआ। शुभ मुहूर्त्तमें रानीको पुत्र हुआ, साथ ही मनोरमाको भी एक पुत्र हुआ। जैसे ही दोनोंके घरमें अन्तस्ताप अधिक बढ़े हुए थे, वैसे ही उससे भी कहीं अधिक आनन्दकी लहरें अन्तःपुरसे बाहर तक उछलने लगीं। राजाने विधिवत् जातकर्मादिसंस्कार कर ग्यारहवें दिन अपने कुमारका नाम **चन्द्रापीड** रखा। शुकनासने भी उसी प्रकार सब कृत्य कर अपने पुत्रका नाम **वैशम्पायन** रखा।

क्रमशः दोनों बालक बढ़ने लगे। दोनोंमें परस्पर बड़े आमोद-प्रमोदके साथ बालक्रीड़ा होने लगी। राजाने दोनोंको विधिवत् चूड़ाकरण, यज्ञोपवीत आदि संस्कार कराये और शिक्षाके लिए आचार्योंको इन्हें सौंप दिया। आपसमें अत्यधिक स्नेह रखते हुए दोनों कुमार समस्त विद्याओंमें अच्छी तरह निपुण हो गये। उसके बाद महाराजके आदेशानुसार **बलाहक** नामक सेनाध्यक्षने **इन्द्रायुध** नामक घोड़ेको लाकर विद्यागृहसे चन्द्रापीड़को राजभवनमें आनेके लिए उपस्थित किया। चन्द्रापीड़ उस पर चढ़ कर वैशम्पायनके साथ अपनी राजधानी चला आया। बहुत काल बाद आये हुए अपने योग्य पुत्रको पाकर राजा और रानीको निरतिशय आनन्द हुआ। तदनन्तर चन्द्रापीड़ शिकार खेलनेके लिए अपने मित्र वयस्योंके साथ जङ्गलमें गया। वहाँसे लौट कर जब वह आया तो माता विलासवतीने उसके पास कुलूतदेशके राजाकी पुत्री—**पत्रलेखा**को अपनी ताम्बूलकरङ्कवाहिनी (पानके डब्बेकी धारण करनेवाली) बनानेके लिए भेजा। उसने माताकी आज्ञाको शिरोधार्यकर उसे उक्त पद पर प्रतिष्ठापित किया। उसके बाद स्वभावतः विनीत होने पर भी अतिशय विनीत करनेके लिए शुकनासने बड़ी गम्भीरतापूर्वक रहस्यमय उपदेश दिया, जिसका चन्द्रापीड़ पर अत्यधिक प्रभाव पड़ा।

सकलगुणसम्पन्न पुत्रको प्राप्तकर राजाने उसे युवराजकी गद्दीपर बड़े समारोहके साथ बैठाया। फिर दिग्विजयके लिए सैनिकोंके साथ प्रस्थान किया। वैशम्पायन भी हाथी पर चढ़कर उसके साथ हो लिया। युवराज चन्द्रापीड़ तीन ही वर्षमें समस्त दिशाविदिशाओंको जीत और सब राजाओंसे कर वसूल कर हेमकूटमें रहनेवाले किरातोंके आवासस्थान सुवर्णपुरमें आया और उसने अपनी परिश्रान्त सेनाको विश्राम करनेके लिये आज्ञा दी। एक समय वह शिकार खेलनेके लिए इन्द्रायुध पर चढ़कर वनमें घूमता रहा तो उसे किन्नरोंका जोड़ा दीखा। उसका पीछा करते हुए वह अपने सेनाशिविरसे ६० कोस दूर चला आया। जब वह किन्नरमिथुन पर्वतकी चोटी पर चढ़ कर अदृश्य हो गया, तो निराश होकर घोड़ेको दक्षिणकी ओर लौटा कर समीपवर्त्ती एक वृक्षसे उसे बाँध दिया और स्वयं अत्यधिक पश्चात्ताप करने लगा फिर प्याससे व्याकुल हो जलका अन्वेषण करता हुआ वह अतिरमणीय विशाल **अच्छोद**-नामक सरोवरके पास आया। उसमें स्नान कर, जल पीकर और घोड़ेको भी जल पिला तथा उसके आगे घास छोड़कर वह एक कुञ्जमें शिला पर लेट गया। इतनेमें उसने अतिमधुर गानकी ध्वनि सुनी। घोड़े पर चढ़ कर वह उसीकी ओर चला और उपवनके मध्य एक शिवालयके समीप जा पहुँचा। वहाँ उसने देखा—भगवान् शङ्करकी मूर्त्तिके समाने अत्यधिक गौरवर्णा मनोरमा एक कन्या वीणा बजाकर आराधना कर रही है। आराधना समाप्त होने पर कन्याने राजपुत्रका सस्नेह स्वागत किया और उसे वह अपने साथ लिवा ले गई। कुछ दूर जाकर दोनों एक गुहामें गये और शिलाओं पर बैठे। देवकन्याके

पूछनेपर राजकुमारने दिग्विजयसे लेकर किन्नरमिथुनका अनुसरण और यहाँ तक आगमन का सारा वृत्तान्त उसे कह सुनाया। सुनकर वह कन्या उठी और अपना भिक्षाकपाल ले आश्रमके वृक्षोंके नीचे घूमने लगी। वहाँ कुछ ही देरमें अपने आप गिरे फलोंसे उसका पात्र भर गया। लौटकर उसने राजकुमारसे फलोंका आहार करनेके लिए कहा। राजकुमार तपस्याकी महिमा बखानता हुआ विस्मित हो उठा और बाहर जाकर इन्द्रायुधको वहीं ले आया। घोड़ेका जीन आदि उतार उसे जरा दूर बाँध राजकुमारने झरनेके जलमें स्वयं स्नान किया। अमृतरसके समान मधुर फल खा और बरफके समान ठंढे झरनेका जल पीकर वह तबतक एकान्तमें बैठा रहा जब तक उस कन्याने भी जल फल-मूलका आहार नहीं कर लिया। तदनन्तर अवसर देख राजकुमारने देवकन्यासे जीवन-वृत्तान्त पूछा। देवकन्याने कहा—

'देवलोकमें अप्साराएँ रहती हैं। उनके चौदह कुल हैं, उनमें **दक्षराज** की कन्या **मुनि** और **अरिष्टा** के साथ गन्धर्वों का समागम होनेसे दो कुल हुए। मुनिके गर्भसे चित्ररथका और अरिष्टाके गर्भसे **हंस**का जन्म हुआ। गन्धर्वराज हंसने सोममयूखोत्पन्नकुलमें उत्पन्न हुई गौरीके साथ विवाह किया। मैं अभागिन उसी हंसकी पुत्री हूँ और मेरा नाम **महाश्वेता** है।

एक समय मैं माताके साथ इस **अच्छोद** सरोवरमें स्नान करने आई तो कहींसे एक अद्‌भूत सुगन्ध का आघ्राण किया। कहाँसे ऐसी सुगन्धि आरही है? इस जिज्ञासासे उस गन्धका अनुसरण करती मैं आगे बढ़ी तो मैंने सहचर (**कपिञ्जल**) के साथ मूर्तिमान् मन्मथके समान एक मुनिकुमारको देखा। उनके कानमें एक सुगन्धित कुसुममञ्जरी थी। मैं जान गई कि इसीकी सुगन्धसे समस्त वन सुगन्धित हो रहा है। मैंने उन्हें प्रणाम किया और उनके साथी दूसरे युवकसे पूछा 'यह युवा कौन हैं, किस वृक्षकी यह सुगन्धित मञ्जरी है?' उसने कहा—महर्षि **श्वेतकेतु** के सौन्दर्यसे मोहित पुण्डरीकस्थित **लक्ष्मी**देवीसे ये उत्पन्न हुए हैं, पुण्डरीक के मध्य उत्पन्न होनेसे इनका नाम **पुण्डरीक** है। नन्दनवनकी देवताद्वारा आदरपूर्वक यह पारिजातमञ्जरी इन्हें भेंट दी गई है।' इतने में कामातुर होकर द्वितीय कुमारने मुझसे कहा—'कौतुकवाली! प्रश्न के इतने परिश्रमसे क्या लाभ? यदि तुम्हें इस मञ्जरीकी अभिरुचि हो तो लेलो।' उन्होंने वह मञ्जरी मेरे कान में पहना दी उसी क्षण उनकी रुद्राक्षकी माला हाथसे गिर पड़ी जिसे वे समझ न सके। मैंने तो उसे तुरन्त उठाकर अपने गलेमें पहन लिया। इस प्रकार उन्हें मन्मथविकार ग्रस्त देख उसका सहचर (कपिञ्जल) उनकी तीव्र भर्त्सना करने लगा। इसी समय छत्रधारिणी मुझे स्नान करनेके लिए बुलाने आई। चलते समय उन्होंने अपनी माला मुझसे माँगी। मैंने अक्षमालाके भ्रमसे अपना मुक्तामय हार ही उतार कर उनको दे दिया, और स्फटिकमयी उनकी अक्षमाला (जपमाला) गलेमें धारण कर मैं अपनी माताके साथ स्नान करने पर चली गई। उसके बाद मेरी परिचारिका **तरलिका** द्वारा मेरा परिचय पाकर कुमारने लौटते समय उसके साथ मेरे लिए एक पत्र भेजा, जिसमें निम्नलिखित पद्य आर्याछन्दमें लिखा था—

**'दूरं मुक्तालतया बिससितया विप्रलोभ्यमानो मे। हंस इव दर्शिताशो मानसजन्मा त्वया नीतः॥'**[1]

पत्रिकाको पढ़कर मैं अत्यधिक विकल हो उठी। सायङ्काल मुझसे एकान्तमें मिलकर छत्र-धारिणीने कहा—'राजपुत्रि! उन दो मुनिकुमारोंमेंसे एक अपनी माला लेने आए हैं और द्वार पर खड़े हैं। मैंने उनको बुलवाया। देखा तो कपिञ्जल था। उसने कहा—देवि! जबसे मेरे मित्रने तुम्हें देखा, तभीसे उसकी दशा अत्यन्त चिन्तनीय हो गई है। यद्यपि कहते हुए सङ्कोच होता है, फिर भी मित्रके दुःखसे अत्यधिक दुःखी होकर कहता हूं कि उनकी प्राणरक्षाका उपाय तुम्हारे ही हाथों है, अब तुम जैसा उचित समझो, करो।' वह कह ही रहा था कि प्रतीहारी द्वारा माताका आगमन जान वह अतिशीघ्र उठकर चला गया।

माताके चले जानेके बाद रात्रि में पूर्ण चन्द्रमण्डलके उदयसे मैं उत्कण्ठित हो उठी और तरलिकासे

---

१. [हे सुन्दरि!] कोई व्यक्ति जिस प्रकार मुक्तामय (मोतियोंके) हारके समान शुभ्रवर्ण मृणाल-द्वारा अत्यन्त-लोभ उत्पन्न कराकर अपने अभिमत दिशाको दिखलाकर मानसरोवरमें उत्पन्न किसी हंसको दूर तक ले जाता है, उसी प्रकार तुमने मृणालके समान शुभ्रवर्ण मोतियोंकी मालासे अत्यन्त लोभ उत्पन्न कराकर, आशा दिखलाकर मेरे कामवेगको अत्यधिक चरमसीमामें बढ़ा दिया है (इस लिए इस समय शीघ्र उसकी निवृत्तिका उपाय तुम्हें ही करना चाहिये)।

मन्त्रणा कर प्रमद-वनकी ओर उस तपोधनयुवासे मिलनेको चली। उस सरोवर के समीप पहुँचते ही मुझे कपिञ्जलका आर्त्तनाद सुनाई पड़ा। वहाँ पहुँचकर देखा तो पुण्डरीक एक शिलापर पड़े हैं और कपिञ्जलके हाथमें उनका मस्तक है। उस समय मैं भी शोकसे निश्चेष्ट हो गई। उसके बाद मैंने क्या किया और मेरी क्या दशा हुई—इस बातका मुझे ध्यान नहीं है।' ······यों अपना समाचार कहते-कहते महाश्वेताको मूर्च्छा आगई। चन्द्रापीड़ने तुरंत अपना हाथ फैलाकर सहारा दिया और उसे चैतन्य करने लगा। जब महाश्वेताको चेतना आई तो वह पुनः कहने लगी—

'उनकी मृत्युसे निराश हो मैं चिता बनानेके लिए तरलिकासे कह ही रही थी कि इतनेमें स्वर्गसे एक महापुरुष उतरे और पुण्डरीकके शरीरको उठाकर ले जाने लगे। उनके पीछे-पीछे कपिञ्जल भी यही कहता चला गया कि 'ठहरो-ठहरो मेरे मित्रकी कहाँ ले जारहे हो।' मैं भी अपने प्राणका उत्सर्ग करनेके लिए उद्यत हुई, तो आकाशमें जाते हुए उसी महापुरुषने कहा—'वत्से महाश्वेते! तुम किसी प्रकार भी अपना प्राणत्याग मत करो, पुण्डरीकके साथ तुम्हारा समागम अवश्य होगा' इस प्रकार विस्मय और विषादसे अभिभूत हो मैंने उस रात्रिको व्यतीत किया। पुनः प्रातःकाल उठकर मैंने सरोवरमें स्नान किया और तबसे भगवान् शङ्करकी उपासानामें समय व्यतीत करती हूँ। तरलिकाके अतिरिक्त और दूसरा कोई मुझसे बातचीत करनेके लिए भी नहीं है।' इस प्रकार कहकर वह पुनः आर्त्तस्वरसे रोने लगी।

चन्द्रापीड़ने पतिवियोगमें भी जीवित रहकर पतिकी शुभकामना करनेवाली कुन्ती आदि अनेक राजकन्याओंका दृष्टान्त देकर बहुत प्रकारसे समझाया और पूछा कि आपकी वह द्वितीय सहचरी तरलिका कहाँ है?

महाश्वेताने कहा—'महाभाग! अप्सराओंके अमृतसे उत्पन्न हुए कुलमें **मदिरा** नामकी कन्या थी। उसका विवाह गन्धर्वराज चित्ररथके साथ हुआ। इनके द्वारा मदिरासे **कादम्बरी** नामकी कन्या हुई, जो मेरा अभिन्न द्वितीय हृदय है। मेरा शोकवृत्तान्त सुनकर उसने प्रतिज्ञा की है कि जब तक मेरी सखी शोकयुक्त रहेगी, मैं अपना विवाह नहीं करूँगी। अपनी पुत्रीकी इसप्रकार प्रतिज्ञा सुनकर गन्धर्वराज अत्यन्त दुःखित हैं। उन्होंने आज प्रातःकाल मुझसे कादम्बरीको समझानेके लिए कहला भेजा था, इसीलिए मैंने तरलिकाको उसके समीप भेजा है।'

दूसरे दिन प्रातःकाल ही जब महाश्वेता जप कर रही थी और चन्द्रापीड़ भी अपना नित्यकृत्य कर रहे थे कि इतनेमें तरलिकाके साथ **केयूरक** नामक कादम्बरीवीणावाहक आया और उसने कादम्बरीके विवाह करनेकी अस्वीकृति महाश्वेता को बतायी। महाश्वेताने उसे वापस लौटाकर उससे कहा कि 'मैं आती हूँ।' महाश्वेता कादम्बरीको समझनेके लिए जब हेमकूटसे प्रस्थान करनेको उद्यत हुई, तो उसने चन्द्रापीड़से भी वहाँ तक जानेके लिए बहुत अनुरोध किया। उसका अनुरोध मानकर चन्द्रापीड़ भी गन्धर्वराजधानीमें उसके साथ गया। वहाँ अलौकिक सौन्दर्यशालिनी कादम्बरीको देखकर वह उसके स्नेहपरतन्त्र हो गया। कादम्बरीने भी उसके स्नेहसे अधीन होकर दिव्य दो वस्त्र और **शेष** नामक रत्नहार अपनी सखी **मदलेखा**के हाथों चन्द्रापीड़के लिए उपहार में भेजा। रात्रिमें कादम्बरी चन्द्रापीड़से मिलने गई। प्रातःकाल चन्द्रापीड़ भी मन्दर-प्रासादके आँगनमें उससे मिलने गए। तदनन्तर महाश्वेता और कादम्बरीसे विदा लेकर राजकुमारने प्रस्थान किया।

प्रीतिसे परतन्त्र होकर तथा कादम्बरीका हृदय लेकर चन्द्रापीड़ अपनी सेनामें आ पहुँचा और वहाँ अपने मित्र वैशम्पायनसे सब वृत्तान्त कह सुनाया। दूसरे दिन प्रातःकाल ही कादम्बरीका सन्देश लेकर केयूरक उससे मिलने आया। उसके साथ उसने पुनः गन्धर्वनगरको प्रस्थान किया और वह पत्रलेखाको भी अपने साथ लेता गया। वहाँ उसने हिमगृहमें मदनसे अत्यधिक विह्वल अपनी प्रेयसी कादम्बरीको देखा। उसके साथ व्यङ्ग्यार्थगर्भित वचनोंसे ललित आलाप कर उसके अनुरोधसे पत्रलेखाको वहीं पर रखा और वहाँसे वापस लौटकर अपनी सेनामें चला आया। वहाँ एक दूत राजा तारापीड़का पत्र लेकर सामने आया। पत्र पढ़कर राजपुत्रने सेनापतिसुत **मेघनादसे** कहा—'पिताजीने मुझे अतिशीघ्र बुलाया है, इसलिए अब मैं यहाँ से जाता हूँ। तुम यहाँ ठहरो, पत्रलेखाको लेकर पीछेसे आना।' वह चल पड़ा और मार्गमें द्रविड़धार्मिकाधिष्ठित चण्डिकाका दर्शन करता हुआ उज्जयिनीमें आ पहुँचा। कुछ दिन बीत जानेके बाद मेघनादके साथ पत्रलेखाने आकर कादम्बरीकी विरहावस्था एवं उपालम्भोक्ति चन्द्रापीड़को कह सुनायी।

## उत्तरार्द्धकी कथा

हेमकूटसे लौटी हुई पत्रलेखा द्वारा यह सुनकर कि, 'मेरे लिये ही कादम्बरीकी दशा इस प्रकार की चिन्ताजनक हो गई है', कादम्बरी के प्रेममें सन्देह करता हुआ चन्द्रापीड़ अपनेको ही वार-वार उलाहना देने लगा। उस दिनसे बाहर प्रकाशित न होने पर भी वियोगवह्निसे उसका हृदय अत्यधिक सन्तप्त हुआ। एक दिन वह मनोविनोदके लिए सायङ्काल नगरके वाहर बहुत घोड़ों के साथ घूम रहा था कि अकस्मात् दूरसेआते हुए केयूरक-को देखा। नगरमें आकर केयूरकने एकान्तमें कादम्बरीकी विरहदशाका इस प्रकार वर्णन किया कि चन्द्रापीड़ शोकसे मूर्च्छित हो गया। होशमें आने पर चन्द्रापीड़ ने उससे कहा—'यदि ऐसा था तो देवीने मुझे बुला क्यों न लिया? इस समय मैं अपने प्राणकी वाजी लगाकर भी उनके ताप मिटाने के लिए तैयार हूँ।' केयूरकने कहा—'महाराज! आप विलम्ब न करें, वहाँ शीघ्र चलें।' रातमें चन्द्रापीड़ नाना प्रकारसे सोचने लगा—'माता पिताको विना सूचना दिये जाना उचित नहीं है। यदि मैं आज्ञा लेनेके लिए उनके पास जाऊँ तो मुझे इस समयमें ही दिग्विजयसे लौटकर आए हुए समझकर वे लोग जाने की अनुमति देंगे या नहीं, इसमें सन्देह ही है। वैशम्पायन भी अच्छोद सरोवरके तट पर ही छोड़ दिया गया है, इस समय मेरा कौन सहायक है?'

प्रातःकाल उसने सुना कि 'दशपुर तक सेना आ पहुँची है।' अच्छा लौटे हुए वैशम्पायनके साथ कादम्बरीके पास जाऊँगा, इस प्रकार सोच वह मन ही मन अत्यधिक प्रसन्न हुआ। केयूरकने चन्द्रापीड़से कहा—'देव! जबतक आप वैशम्पायनके साथ प्रस्थान कर रहे हैं, उससे पहले आपके आगमन निवेदन के लिए मैं जाना चाहता हूँ, कृपया आप जाने की अनुमति देनेका कष्ट करें।' चन्द्रापीड़ने अपने आगमनका विश्वास दिलानेके लिये पत्रलेखाको भी केयूरकके साथ पहले भेज दिया।

इधर चिरवियुक्त प्रियमित्र वैशम्पायनसे मार्गमें ही मिलनेके लिए चन्द्रापीड़ने माता-पिता एवं शुकनाससे आदेश माँगा। महाराज तारापीड़ने यह विचार कर की इसकी युवावस्था है, विवाहका समय हो गया है, शुकनासके द्वारा जानेके लिए अनुमति दे दी। पिताकी आज्ञा पाकर चन्द्रापीड़ने अश्वसैनिकों के साथ वैशम्पायन-की ओर प्रस्थान किया, किन्तु मार्ग में ही अपने सैनिकोंको आते हुए देखा। सैनिकोंने बताया—'वैशम्पायन अच्छोदसरोवरके किनारे आकर सहसा ही विकृतचित्त हो गया है। स्नान, भोजन आदि छोड़ लतामण्डपके एकदेशमें एकाग्र-दृष्टि लगाकर उन्होंने हमलोगोंको जानेके लिए आज्ञा दे दी। वे बैठे हैं उन्हें भी साथ चलने के लिए वार-वार अनुरोध करने पर उन्होंने बड़ी उत्तेजनाके साथ कहा कि मैं जानेमें समर्थ नहीं हूँ, मेरा शरीर और मन वशमें नहीं है। कुमारके कार्यमें सहायता देनेके लिए आप लोग जाइए। तीन दिन तक उनकी सान्त्वना के प्रयास में निराश होनेपर इस समय हमलोग वहाँ उनका प्रवन्ध कर आपको सूचित करनेके लिए लौट आए हैं।'

अकस्मात् उसके चित्तमें विकार कैसे उत्पन्न हुआ? इस प्रकार खिन्नचित्तसे अनेक कल्पनाएँ करता हुआ चन्द्रापीड़ उज्जयिनी की ओर लौट आया। वैशम्पायनका वैराग्य सुन तारापीड़को सन्देह हुआ कि चन्द्रापीड़का ही इसमें कोई अपराध हो, किन्तु शुकनासने उसका सन्देह निवृत्त कर दिया। दूसरे दिन चन्द्रापीड़ने वैशम्पायन-को लानेके लिए अच्छोद तट पर जाने की आज्ञा माँगी। परदेश भेजनेमें माताने अभूतपूर्व विषाद का अनुभवकर अतिशीघ्र लौट आनेके लिए कहकर किसी-किसी प्रकार उसे विदा दी। अनेक प्रकारके मनोरथोंको बाँटते चन्द्रापीड़ने मार्गमें यात्रामें विघ्न कर वर्षाऋतु बितायी केवल तृतीयांश अवशिष्ट रास्तेमें उसने अच्छोदसरोवरसे लौटते सेनाध्यक्ष मेघनादको देखा। उत्कण्ठित हो चन्द्रापीड़ने पूछा, 'अच्छोद सरोवरके तट पर क्या तुमने वैशम्पायनको देखा?' उसने कहा—'सरोवरके समीपमें वैशम्पायनके आनेकी कोई बात मैं नहीं जानता, किन्तु गन्धर्वनगर जाते हुए पत्रलेखा और केयूरकने मुझे उज्जयिनी जानेके लिए शीघ्र ही विदा किया, साथ ही यह भी कहा कि कुमारने वहाँ शीघ्र आनेकी प्रतिज्ञा की है, सम्भवतः वर्षाकालके कारण माता-पिताने उन्हें आनेके लिए अनुमति न दी हो, इसलिए जाओ, उनका पता लगाओ, हम दोनों भी तुम्हारे पीछे आयेंगे।'

सुनकर चन्द्रापीड़ तरह-तरहके विचारोंसे सन्तप्त हो उठा और सोचने लगा—'इस वर्षाकालमें विरह विकल कादम्बरी की कैसी दशा होगी' वह किसी-किसी प्रकार आच्छोदसरोवर पर पहुँचा वहाँ चारों ओर खोजने पर भी वैशम्पायन को नहीं पा सका। उत्कण्ठित हो वह उसके समाचार प्राप्त होनेकी आशासे महाश्वेताके पास आ पहुँचा

वहाँ देखा तो महाश्वेता रो रही है और किसी प्रकार तरलिका सांत्वना दे रही है। 'हाय ! क्या किसी प्रकार देवी कादम्बरी का अनिष्ट तो नहीं हो गया' इस प्रकार विषाद करते हुए चन्द्रापीड़ने महाश्वेतासे शोक का कारण पूछा। गद्गद कण्ठसे उसने कहा—'महाभाग ! मैं मन्द-भागिनी जब हेमकूटसे यहाँ लौट आई तो मैंने मानो कुछ खो गया हो, इस प्रकार इधर-उधर खोजते हुए आपके ही समान रूपवाले ब्राह्मणयुवक को देखा। वह मुझे देखकर परिचितके समान मेरे पास आया और मुझसे प्रेमकी बातें करने लगा। बार-बार रोकने पर भी जब वह किसी प्रकार नहीं माना तक मैं उसकी उपेक्षा कर आश्रमके दूसरी ओर चली गई। एक दिन जब पूर्ण चाँदनीसे रात्रि छा गयी और सब लोग निद्रित हो गए, तो मदनावेशसे विचारशून्य हो मेरे पास आकर उसने कहा—'चन्द्रमुखि ! कुसुमबाण का सहायक यह चन्द्र मुझे मारनेके लिए उद्यत है, इसलिए मैं आपको शरण हूँ।' तोतेके समान विविध प्रलाप करता हुआ वह बार-बार रोकने पर भी विरत नहीं हुआ तो प्रियतमशोकसे क्रोध उद्दीप्त होने पर चन्द्रके सम्मुख होकर मैंने उसे शाप दे डाला—'सकलभुवनचूड़ामणि चन्द्र ! यदि मैंने देव पुण्डरीकके दर्शनसे लेकर आज तक स्वप्नमें भी दूसरे पुरुष की चिन्ता नहीं की हो तो तोतेके समान बोलने वाला यह उसी जातिमें पतित हो' इतना मेरा कहना था कि वह उसी समय छिन्नमूल-वृक्षके समान अचेत हो पृथ्वी पर गिर पड़ा। उसके साथी चिल्ला उठे। उनसे मैंने सुना कि वह आपका मित्र था।' यों कह कर वह लज्जासे मुँह नीचा कर पुनः रोने लगी।

कादम्बरी विरह से पहलेसे ही भेदोन्मुख चन्द्रापीड़का हृदय यह सुनकर सहसा फूट गया। 'हा यह क्या' इस प्रकार जोरोंसे चिल्लाकर तरलिका रोने लगी। महाश्वेता स्तब्ध दृष्टिसे निश्चेष्ट हो गई। राजकुमारके परिजन विलाप करने लगे। तभी केयूरकसे चन्द्रापीड़का आगमन सुन उसे देखनेकी उत्कण्ठासे पत्रलेखा का हाथ पकड़ कादम्बरी वहीं आ पहुँची। देखा तो प्राण-हीन चन्द्रापीड़का शरीर पृथिवी पर पड़ा है। वह अचेत होकर भूमि पर गिर पड़ी और सिर पीट कर रोने लगी। बाद अनुमरणके लिए तैयारी कर उसने ज्योंही चन्द्रापीड़के दोनों चरणों का स्पर्श किया त्यों ही उसके करस्पर्शसे लम्बी साँस लेते हुए के समान चन्द्रापीड़के शरीरसे कोई चन्द्रमाके समान धवल ज्योति ऊपर चली गई। उसे अन्तरिक्षसे अशरीरिणी वाणी सुननेमें आई—'वत्से महाश्वेते ! फिर भी तुम मेरे द्वारा ही समाश्वासन पाओगी, वह तुम्हारा पुण्डरीक शरीर मेरे लोकमें मेरे तेजसे आप्यायित हो फिर तेरे साथ सलागमके लिए रख ही है। मेरे तेजोमय चन्द्रापीड़का यह दूसरा शरीर शापदोपसे आत्मशून्य होगया है, फिर भी शरीरान्तरमें प्रवेश करनेवाले योगियोंके समान पुनः इसमें आत्मप्रवेश होगा। अतः यहीं आपलोगोंके विश्वासार्थ यह रखा रहे। इस शरीर का अग्नि-संस्कार कभी नहीं करना, समागमप्राप्ति-पर्यन्त उसे यत्नपूर्वक सुरक्षित रखना।'

आकाशवाणी सुनकर सबको अत्यधिक आश्चर्य हुआ। अभिभूतके समान पत्रलेखाने कहा—'विना वाहन अकेले अपने मालिकके चले जानेसे तुम क्षण भर भी शोभित नहीं हो रहे हो।' यों कह कर इन्द्रायुध को खींचती हुई वह उसके साथ अच्छोदसरोवरमें डूब गई। तत्काल उस सरोवरसे निकल कर कपिञ्जल महाश्वेताके समीप उपस्थित हो गया। अत्यन्त हर्षके साथ वन्दना करनेके बाद महाश्वेतासे सब वृत्तान्त पूछे जाने पर उसने कहा—'कहाँ मेरे प्रियमित्रको चुरा कर ले जा रहे हो।' यों कह कर पुण्डरीक के शरीरको ले जाते हुए उस पुरुषके साथ पीछे-पीछे मैं चन्द्रालोकमें चला गया। वह पुरुष स्वयं चन्द्रमा था। उसने उसके शरीरको पलङ्ग पर रख कर मुझसे कहा—'कपिञ्जल ! मैं चन्द्रमा हूँ। मैं अपने कार्यमें लगा था, उस समय इसने मुझे निरपराध ही यह शाप दे डाला कि 'जैसे मैं प्रियासमागमको न पाकर ही तेरे द्वारा प्राणहीन हो रहा हूँ, वैसे ही तुम भी कर्मभूमि भारतमें जन्म-जन्ममें समुत्पन्नराग होकर भी प्रियासमागन न प्राप्त कर अपने प्राण छोड़ोगे।' शाप-क्रोध से ज्वलित हो मैंने भी इसे यह प्रतिशाप दे दिया 'जाओ मेरे समान तुझे भी दुःख और सुख होगा।' जब मेरा क्रोध शान्त हो गया, तो महाश्वेता की दयनीय स्थितिका विचार कर मेरे शापके छुटकारे तक इसका शरीर नष्ट न हो जाय, इसलिए इसे मैं यहाँ ले आया, और इससे पुनर्मिलनकी आशा दिलाकर वत्सा महाश्वेता को आश्वासन दिया। इसप्रकार इसे अपने ही द्वारा आचरित दोषसे मेरे साथ मर्त्यलोकमें, 'जन्म-जन्ममें' इस तरह दो बार कहने के कारण, निश्चय ही दो बार जन्म लेना पड़ेगा। तुम इसके प्रतीकार के लिए श्वेतकेतुसे जाकर निवेदन करो।'

'मैंने प्रियमित्रके शोकसे अन्ध होनेके कारण देवमार्गमें दौड़नेसे, एक वैमानिक की राह काट दी। क्रोधसे उद्दीप्त होकर उसने मुझे शाप दिया कि 'घोड़ेकी तरह अवहेलना करनेवाले तुम घोड़ा ही होकर मर्त्यलोकमें जाओ।'

शापसे मुक्त होने के लिए अनेकबार अनुनय करने पर उसने कहा—'उज्जयिनीमें सन्तानके लिये तपस्या करते हुए तारापीड़ राजाके घर चन्द्रमा पुत्र रूपसे जन्म लेंगे, और तुम्हारा मित्र पुण्डरीक भी उसी राजाके मन्त्री शुकनासका पुत्र होगा। तुम भी चन्द्ररूप उस राजपुत्र का वाहन होकर सहचर बनोगे।' यह सुनते ही मैं समुद्रमें गिरा और घोड़ा होकर निकला। पूर्वजन्मके प्रभावसे समस्त वृत्तान्तको स्मरण करता हुआ मैं ही किन्नरमिथुनके अनुसरण-प्रसङ्गसे चन्द्रावतार चन्द्रापीड़को यहाँ ले आया। जो वह (वैशम्पायन) प्राक्तन संस्कारसे तेरी अभिलाषा करता हुआ तेरे द्वारा दिए शापाग्निसे दग्ध वह ब्राह्मण युवक मेरे मित्र पुण्डरीक का ही अवतार था।

यह सुनकर महाश्वेता आर्तस्वरसे विलाप करने लगी—'आह! फिर भी निष्करुण होकर मैंने ही उस देव को मार दिया।' उसे 'बहुत शीघ्र ही तुझे अपने पतिसे पुनः समागम होगा' यह आश्वासन देकर कपिञ्जल श्वेतकेतुके समीप चला गया। उसके चले जाने पर पुनः समागमके उपदेशसे आश्वासन पाकर कादम्बरी शिलातल पर चन्द्रापीड़के शरीरको रखकर प्रतिदिन देवोचित पूजा करती समय बिताने लगी। इधर वर्षाकाल बीत जाने पर चन्द्रापीड़ का समाचार लौटे हुए दूतके मुखसे सुनकर तारापीड़ शुकनास प्रभृति मरने के लिए उद्यत हो गये। किन्तु तुरन्त ही 'शापच्युत-दिव्य-प्रकृतियों का मङ्गलोदय ही होगा' इस प्रकार आकाशवाणीसे समाश्वासन पाकर वे सब स्नेहवश अन्तःपुर-परिजन एवं समस्त प्रजाओंके साथ चन्द्रापीड़को देखनेके लिए वहाँ आए। वहाँ पर सोये हुए के समान अविकृत चन्द्रापीड़का शरीर देख आश्चर्यान्वित हो उन लोगोंने प्रतिदिन सेवा करती हुई सौन्दर्य एवं पातिव्रत्यकी अधिष्ठात्री देवी कादम्बरीका अभिनन्दन किया। कादम्बरी-महाश्वेताके प्रबन्धसे राजोचित पूजासे पूजित होने पर भी प्रजा परिजनके साथ राजा, तपस्वियोंके समान आचरणसे उस आश्रमभूमिमें रहने लगे।'

हारीत आदि प्रमुख ऋषियोंके निकट यह सारा वृत्तान्त सुनाकर भगवान् जाबालिने (मुस्कराते) हुए कहा—'जो यह दिव्यलोकसे शापच्युत होकर वैशम्पायन नामक शुकनासपुत्र हुआ, वही यह कुपित पिताके आक्रोश एवं महाश्वेताके शापसे इस शुकयोनिमें आया हुआ है।'

राजा शूद्रकके समीप शुकने अपना वृत्तान्त पुनः इस प्रकार कहा—'महर्षि जाबालिके ऐसा कहने पर सुप्त-प्रबुद्धके समान मुझे समस्त विद्याओं की एवं पूर्वपरिचित वस्तुओं का यथावत् परिचय हो गया और मनुष्यके समान वाणी हो गई। मैंने महामुनिसे पूछा—'कृपाकर चन्द्रापीड़का जन्मस्थान बता दीजिए।' तब उन्होंने कहा—'पहले उड़नेकी शक्ति प्राप्त कर ले, तब बतला दूँगा।' इतनेमें ही प्रभात हो गया और सब मुनि नित्य-कृत्य करने लगे। पश्चात् हारीतने मुझसे कहा—कपिञ्जल तुम्हें ढूँढ़ता हुआ यहाँ आया है। इतनेमें ही कपिञ्जल मेरे सामने आया। उसने कहा—'पिता कुशलपूर्वक हैं। हम सबके उद्धारके लिए वे अनुष्ठान कर रहे हैं। जब तक उनका अनुष्ठान समाप्त न हो, तब तक तुम यहीं रहो। वह देखते देखते आकाशमें अन्तर्धान हो गया। जाबालि पुत्र हारीतके द्वारा स्नेहसे सेवित होने पर भी, चन्द्रापीड़-महाश्वेतादिकोंका स्मरण हो जानेके कारण अधिक उत्कण्ठित मैं जब तक पूरा उड़ने का सामर्थ्य नहीं हुआ, जिस किसी प्रकार वहीं समय बिताता रहा। एक समय कपिञ्जल द्वारा दुर्दैवावसान तक वहीं पर रहनेके लिए रोके जाने पर भी मैं उड़नेका सामर्थ्य उत्पन्न होते ही महाश्वेतादिकोंका दर्शन करनेके लिए उत्तर दिशा की ओर आकाशमें उड़ गया। अशक्त होनेके कारण भूख तथा प्याससे व्याकुल हो थकावट दूर करने के लिए रात्रिमें किसी मार्गस्थ वृक्ष पर विश्राम करने लगा। प्रातः जालपाशसे बद्ध हो मैंने अपने को चाण्डालके हाथों देखा। शबराधिपतिपुत्री चाण्डालकन्यकाद्वारा पिंजड़ेके अन्दर रखा जाकर मुनि-भोजनोचित फलादि आहारोंसे ही मैं युवावस्थाको प्राप्त हुआ हूँ। कुछ समय बीत जानेके बाद एक दिन अकस्मात् प्रातःकाल सुवर्णपञ्जरगत मैंने अपने को उस प्रकार उस चाण्डालकन्यकाके हाथमें देखा, जैसा कि आज आप देख रहे हैं। ज्यों ही मैंने इस आश्चर्य की जिज्ञासा करनेके लिए मुंह खोल कर कुछ बोलना चाहा, त्यों ही वह मुझे लेकर आपके समीप आई। अतः यह कौन है?' और किसलिए मैं पिंजड़ेमें फँसा कर यहाँ लाया गया हूँ। इसके विषयमें आपके समान ही मैं भी उत्कण्ठित हूँ।' यों कहकर शुक चुप हो गया।

अपना कौतुक निवृत्त करनेके लिए राजाने उस चाण्डालकन्यकाको अपने समक्ष बुलाया। जिज्ञासा करने पर वह अपने तेजसे राजाको अभिभूत करती हुई बोली—'कादम्बरीलोचनानन्द चन्द्र! आपने इस

दुर्मतिका और अपना भी पूर्व जन्मका समस्त वृत्तान्त सुन ही लिया है। शुक-जन्ममें भी इसने पिता द्वारा रोके जाने पर भी परिचित स्नेहके लिए प्रस्थान कर ही दिया, यह तो इसने अपनेसे ही कहा है। 'मैं इस दुरात्माकी माता लक्ष्मी हूँ। दुर्दैवशमन तक मर्त्यलोकमें ही इसकी रक्षा करनेके लिए इसके पिताद्वारा आदिष्ट हुई हूँ, और इस प्रकार इसे मैं यहाँ ले आई हूँ, अब आपके एवं इसके शापका अन्तिम समय उपस्थित हो गया है, इसलिए आप दोनों भी दुःखबहुल अपने शरीरों को त्याग कर साथ ही अपने इष्ट जन समागमसुखका अनुभव करें।' यह कहते ही वह विद्युत् के समान चमक कर पृथिवीसे आकाशमें अन्तर्हित हो गई।

जन्मान्तर के स्मरणसे दोनों ( शूद्रक और वैशम्पायन ) के शरीर जड़ हो गये। उधर मनोवृत्तिको उद्दीपन करनेवाले वसन्तके विलाससे सहसा अत्यधिक उद्दीप्त कादम्बरी अपनेको सम्हालनेमें असमर्थ होती ज्योंही चन्द्रापीड़के शरीर को स्नेहसे भली भाँति अलङ्कृत कर गले लगाती है, त्योंही कादम्बरी के स्पर्शसे शापमुक्त हो चन्द्रापीड़ पुनः जीवित हो उठता है। वह कादम्बरीको अपनी कथा सुनाने लगा—'तुम्हारे इस कण्ठालिङ्गनसे सुप्तप्रबुद्धके समान प्रत्युज्जीवित हुआ हूँ। मेरा वह शूद्रकका शरीर निवृत्त हो गया। तुम्हारी प्रियसखी महाश्वेताका भी प्रियतम मेरे ही साथ शापसे मुक्त हो गया है।' इतनेमें ही आकाशसे उतरते हुए कपिञ्जल करावलम्बी पुण्डरीक भी सामने दीख पड़ा।

इधर कादम्बरी प्रियसखी महाश्वेताको प्रियसमागमरूप प्रियाख्यानसे प्रसन्न कर ही रही थी कि विलासवती तारापीड़ादि सब वहाँ उपस्थित होकर अतिशय आनन्दका अनुभन करने लगे। चन्द्रात्मक होनेपर भी चन्द्रापीड़ने तारापीड़ आदिकोंके पहलेके समान ही चरण छुए और अपने माता-पिता एवं वैशम्पायनके माता-पिता-से यह कहकर कि, 'यह आपलोगोंका वैशम्पायन है', विकसितवदन-पुण्डरीकको दिखलाया। इसी अवसर पर कपिञ्जलने वहाँ आकर शुकनाससे कहा—'महर्षि श्वेतकेतुने सन्देश भेजा है कि इस पुण्डरीकको केवल मैंने बड़ा ही किया है, किन्तु यह बालक आपका ही है, इसका भी आपलोगोंमें ही स्नेह लग गया है। इसलिए इसे वैशम्पायन ही समझकर अविनयादिसे बचाइए।'

दूसरे दिन समस्त गन्धर्वोंसे अनुगत मदिरा और गौरीके साथ गन्धर्वराज चित्ररथ और हंस भी वहीं आ गये। चित्ररथने चन्द्रापीड़को विवाह निमित्त अपनी राजधानीमें ले जानेके लिए तारापीड़से प्रार्थना की। तारापीड़ने कहा—'गन्धर्वराज! मेरा सर्वस्व आपके जामातमें संक्रमित हो गया है। इस समय मैं सब पुत्रके अधीन करके तपोवनमें ही शान्तिपूर्वक निवास करनेकी अभिलाषा करता हूँ।' सबके साथ चित्ररथ अपनी राजधानीमें चला गया, वहाँ जा उसने कादम्बरीके साथ अपने समस्त राज्यको चन्द्रापीड़के लिए दे दिया। गन्धर्वराज हंस ने भी महाश्वेताके साथ अपना पद पुण्डरीकको दे दिया। एक समय खिन्न मुख होकर कादम्बरीने चन्द्रापीड़मूर्त्ति चन्द्रसे पूछा—'आर्यपुत्र! हमलोग वियुक्त होकर परस्पर फिरसे संगठित हो गये, किन्तु उस वराकी पत्रलेखाको नहीं देखती हूँ।' उसने कहा—'वह मेरे दुःखसे दुःखित रोहिणी थी, शापके कारण मेरे साथ स्नेहसे पृथिवीमें उतरी थी। इस समय मैंने उसे अपने लोकमें छोड़ दिया है, वहीं चलकर फिर उसे देखोगी।'

इस प्रकार पुण्डरीकको समस्तराज्यका भार सौंपकर, समस्त कार्योंको छोड़े हुए अपने माता-पिताके चरणोंकी सेवा करता हुआ, कभी उज्जयिनीमें, किसी समय हेमकूटमें और किसी समय पुण्डरीककी प्रीतिसे लक्ष्मीनिवास सरोवरमें यथेच्छ विहार करता चन्द्रापीड़मूर्त्ति चन्द्र कादम्बरीके साथ, कादम्बरी महाश्वेताके साथ, महाश्वेता पुण्डरीकके साथ, पुण्डरीक भी चन्द्रमाके साथ परस्पर सम्मिलन सुखोंका अनुभव करते हुए सब परमानन्दके उल्लासमें समय व्यतीत करने लगे।

उपर्युक्त दोनों कथाओंका समन्वय करने से यह प्रतीत होता है कि बाणभट्टने उपलब्ध बृहत्कथाकी नीरसता में जीवन प्रदान किया है। प्रधानतया भेद उन पात्रोंमें पाया जाता है, जिनको शाप दिया गया है। यह बाणभट्ट की विलक्षण बुद्धिके कल्पना-नैपुण्यकी विशिष्टता है कि कादम्बरी या उसके माता-पिता को पुनः जन्म-ग्रहण नहीं करना पड़ा है, जब कि बृहत्कथाके अनुवाद कथासरित्सागरमें उनका पुनर्जन्म-ग्रहण करना पाया जाता है।

'कादम्बरी'का विरहवर्णन 'कथासरित्सागर' की नायिका मकरन्दिकाके विरहवर्णनसे उत्कट प्रकर्षताके साथ किया गया है। **'न विप्रलम्भेन विना शृङ्गारः पुष्टिमश्नुते'** यह प्राचीनोक्ति तो कादम्बरीमें ही चरितार्थ होती है। अतः हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि गुणाढ्यरचित बृहत्कथा पर आधृत होती हुई भी कादम्बरीमें अपनी मौलिक विशेषताएँ उत्करूप से स्पष्टतया विद्यमान हैं।

# प्रस्तावना-सूची

# विषय-सूची

# सम्मति-पत्रम्

## साहित्यकाननपञ्चाननः *श्रीताराचरणभट्टाचार्यः*

**( अध्यक्ष : टीकमाणी संस्कृत कालेज, तथा उपाध्यक्ष-गोयनका संस्कृत कालेज, काशी । )**

अद्य खलु सुमहान्तमानन्दमनुभवति मे चेतः सहृदयानां पुरतः प्रकटीकर्तुमेतद् यद्वाराणसीतः प्रचरन्त्याः 'चौखम्बा-संस्कृत-ग्रन्थमालायाः' कुसुमायमानस्यैकस्य ग्रन्थस्य कादम्बर्याख्यस्य शुभे मुहूर्ते प्रकाशो जातः । अस्य च सम्पादको मदीयच्छात्रेष्वन्यतमो व्याकरण-साहित्याचार्योभयपदधारी ठक्कुरोपनामा श्रीकृष्णमोहनशर्मा भगवत्याः सुरभारत्याः समुपासनेन विदुषां नेत्रपथातिथिः समजनीति मे विश्वासः । अनेन च महतायासेन प्रयत्य ग्रन्थस्य प्रतिपदव्याख्यया सरलसंस्कृतभाषया, भूमिकादिकं विरचय्य हिन्दीभाषानुवादेन च समलङ्कृत्य यावच्छक्यं सर्वाङ्गसुन्दरताऽस्य ग्रन्थस्य व्यधायीति ग्रन्थावलोकनेनैव स्फुटीभवति । हिन्दीभाषानुवादश्चास्य ग्रन्थस्यायमेव प्रथम इति विदुषां नापरोक्षम् । प्रकाशनेऽस्मिन्नायुष्मतोऽस्य प्रयासः कियान् सफल इत्यत्र विद्वांस एव प्रमाणम् । ममाधिकपल्लवनेनालमिति कृत्वा केवलमस्मै आशीर्वादान् प्रदाय विरमामीति शम् ।

## साहित्यरत्नाकरः *श्रीमहादेवशास्त्री*

**( साहित्यविभागाध्यक्ष : काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी )**

मिथिलामहीमहीसुरेण श्रीकृष्णमोहनठक्कुरेण नैकग्रन्थव्याख्यानदिख्यातकीर्त्तिकलितेन श्रीवाणभट्टविरचिता मनीषिमण्डलमादिका कादम्बरी तिलकेन समलमकारि । यत्र प्राक्तनविपश्चिदपश्चिमानां व्याख्या आधारिषत, आलोचना व्यधायिषत, अपेक्षितानि साहित्य-सौहित्यानि प्राग्राहयिषत, पाठभेदाः संलग्नाः समयोजिषत, चन्द्रकला गीर्वाणवाग्वैभवभरिता, विद्युद् राष्ट्रभाषाविभूषिता धारायुगली अवातारि, भूमिकायोजना तुलनाचमत्कृतिचर्चाञ्चिता चमदकारि । वैशद्येन, व्युत्पत्त्या, विशुद्धया, उद्भटपाण्डित्येन, श्लाघनीययार्हन्त्या प्रसाधिता तिलकयुगलीकला विदुषः समाराधयन्ती, अन्तेवासिनां सम्यगध्ययनतरङ्गभङ्गानुद्वेलयन्ती समुच्चकैरधिविद्याधिकारिण आवर्जयन्ती वर्धतामुत्तरोत्तरं समेधयतु निर्मातुर्यशस्स्तोममिति ।

## विद्वच्छिरोमणिः *श्रीकालीप्रसादमिश्रः*

**( प्रिंसिपल : प्राच्यविद्याविभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी )**

सतीष्वपि बह्वीषु टीकानकलाकलितासु टीकासु रसालकुलमञ्जुलमञ्जरीगुञ्जद्भृङ्गावलीझङ्कारमधुरानवनीव विवृतिरियं युक्तायुक्तविवेकालङ्कर्मीणविपश्चिन्मानसमधुकरान् समाकर्षत्येव विद्योतमानास्वपि ललितालवाललवङ्ग-लालतालङ्कृतासु वनराजिष्विति । गद्यपद्यादिकाव्यकलानिकषायमाणायाः कादम्बर्याः कोमलमतीनामपि बोधगम्यं भावावबोधनपरं तत्त्वनिर्णायकं विवृतिविशेषं निविभन्त्सवः श्रीमैथिलपण्डित-कृष्णमोहनठक्कुर-महोदयाः स्वीयानवद्य-विद्याप्रौढताऽतिशयेन टीकान्तरावलेपहरां विवृतिं व्यधिषत । मन्ये भूमिकादिसंयोजनेन एषु दिवसेष्वपेक्षितसम्भा-रसम्भृताया अस्याः द्रुतं प्रचारसमादरौ भवेतामिति । ( वि० २००८ )

## पण्डितप्रवरः *श्रीबदरीनाथशुक्लः* एम० ए०

**( प्रधानाचार्य : वाराणसेयसंस्कृत-विश्वविद्यालय, वाराणसी )**

को नाम काव्यरसिको महाकविं वाणभट्टं न जानाति, को वा न मुह्यति तदीयायां कमनीयतमायां कृतौ कादम्बर्याम् । कुतो वा न मुह्येत्तत्र कोऽपि कविताकामिनीकलेवरस्पर्शी विपश्चिद् यत्र कृतिवरः ठक्कुरः श्रीकृष्ण-मोहनोऽपि मुग्धमनास्तदङ्गनग्नीकरणकौशलप्रकाशने न स्तोकमपि सङ्कोचमव्रति । अयं सहृदयो मनीषी चन्द्रकलाया विद्योतिन्याश्च संयोजनेन कादम्बरीं संस्कृतासंस्कृतचक्षुषामुभयेषामपि शेमुषीजुषां प्रत्यक्षणीयां कुर्वाणो महदुप-करोति कुलं काव्यरसानन्दसमास्वादनमनसां मनीषावताम् । अयं पण्डितवर्यो निजव्याख्यानेनानेकानीदृशान् विषया-नस्माकं समक्षमुपस्थापितवानस्ति ये महाकविकाव्यमर्मज्ञानामपि कृते सर्वथा नवीनाः सन्ति । अस्य व्याख्यायां न केवलं कवेः कवयकनैपुण्यं साहित्यसौहित्यं वा विभाति किन्तु तात्कालिकसमाजचित्रणचातुर्यमपि चारुतरञ्चकास्ति । तिष्ठतु तावदस्य विषयप्रतिपादनप्राशस्त्यचर्चा, भूमिकैवास्यैतादृशी भव्या निःशेषसंवेद्यविज्ञापनप्रवणा च यैकलैवा-प्रतिमप्रतिभल्लोसन्तं श्रीठक्कुरमहोदयं विद्वज्जनैर्जेगीयमानयशस्कं करोति । विश्वसिमि सर्वं शिक्षितं जगदस्य महापण्डितस्य कृतिमिमां समुचितसम्मानभाजनीकृत्य रमणीयतररचनान्तरेऽपि ध्रुवमेनं प्रवर्त्तयिष्यतीति ।

॥ श्रीः ॥

# कादम्बरी

## 'चन्द्रकला'-विद्योतिनी व्याख्योपेता

### मङ्गलाचरणम्

रजोजुषे जन्मनि सत्त्ववृत्तये स्थितौ प्रजानां प्रलये तमःस्पृशे।
अजाय सर्गस्थितिनाशहेतवे त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः ॥ १ ॥

---

ध्यायेत्सत्यं परमगहनं शुद्धमद्वैततत्त्वं मायातीतं सुरवरनुतं सर्वलोके विभातम्।
स्थूलं मूलं सकलमहसां सच्चिदानन्दरूपं सृष्ट्यारम्भे गुणगणयुतं तत्त्वबोधैकगम्यम् ॥
श्रीलोकनाथशर्माणं तातं दैवज्ञभूषणम्। यशसा द्योतितं शश्वत् प्रणमामि महाशयम् ॥
साहित्यतत्त्ववेत्तारं विद्वत्कुलविभूषणं। भट्टाचार्यं सद्गुरुं तं 'ताराचरण' संज्ञकम् ॥
ग्रन्थग्रन्थिविभेदाय व्याख्याने सुलभाय च। सत्तत्त्वाधिगमायापि नमामि व्रजरूपिणम् ॥
कादम्बर्यां 'चन्द्रकलां' व्याख्यां विद्योतिनीं' तथा। कृष्णमोहनशर्माहं वितनोमि स्फुटाशयाम् ॥
कदाचित्किं न लोकैस्तु कटुरास्वाद्यते मुदा। व्याख्यानं च तथैवैतज्जिघृक्षिष्यन्ति किन्न हि ? ॥

तत्र तत्रभवान् ग्रन्थकारः निर्विघ्नं प्रारिप्सितपरिसमाप्तिकामः 'समाप्तिकामो मङ्गलमाचरेत्' इति शिष्टाचारानुमितश्रुतिबोधितकर्त्तव्यताकं जगत्कारणसगुणब्रह्मनमस्कारात्मकं मङ्गलं शिष्यशिक्षाय ग्रन्थादौ निबध्नाति–रजोजुष इति। प्रजापदमत्र 'प्रजायन्त' इति व्युत्पत्त्या अनित्यपदार्थमात्रोपलक्षकम्। एवञ्च प्रजानां संसाराणां जन्मनि प्रादुर्भावसमये रजोजुषे रजोगुणावलम्बिने हिरण्यगर्भाय विरञ्चिरूपिणे स्थितौ प्रजानां परिपालनकाले सत्त्ववृत्तये सत्त्वगुणयुक्ताय विष्णुरूपिणे, तथा प्रलये प्रजानां संहारसमये तमःस्पृशे तमोगुणयुक्ताय रुद्ररूपिणे, सर्गः सृष्टिः, स्थितिः पालनं, नाशः संसारः तेषां हेतवे निमित्तकारणाय, त्रयीमयाय ब्रह्मविष्णुशिवस्वरूपाय, यथा मृद उत्पन्नेऽपि घटे मृन्मय इति व्यहारस्तथा त्रयाणां ब्रह्मण उत्पादकत्वेऽपि त्रयीमयत्वव्यवहार इति केचित्। त्रिगुणात्मने त्रिगुणं माया आत्मनि स्वस्मिन् यस्य तस्य मायावते, अजाय जन्मादिषड्विकाररहिताय नित्याय कूटस्थाय परब्रह्मण इत्यर्थः, नमः नमस्कारः अस्त्विति शेषः।

यथैकस्मिन् स्फटिके नीलपीतादिगुणयोगान्नीलः पीत इति व्यपदेशस्तथैकस्मिन्नपि परब्रह्मणि सृष्टिसमये रजोगुणयोगात्प्रजापतिरिति स्थितिसमये सत्त्वगुणयोगाद्विष्णुरिति विनाशसमये तमोगुणयोगाद् रुद्र इति व्यपदेशः। ननु परब्रह्म तु निर्गुणं तदा तस्य त्रिगुणात्मकत्वं यदुक्तं तत्कथमिति चेत्? सत्यम्,—
'अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाम्।

---

सृष्टि के जन्मकाल में रजोगुण सम्पन्न ब्रह्मा, पालन-काल में सत्त्वगुण-सम्पन्न विष्णु तथा विनाशकाल में तमोगुण-सम्पन्न शिव के रूप में व्यक्त होनेवाले—अतः उसके जन्म, पालन तथा विनाश के एकमात्र हेतु उस निर्विकार परब्रह्म परमेश्वर को नमस्कार है जो इस रूपत्रयी ( ब्रह्मा, विष्णु, महेश तथा 'वेद भगवान के स्वरूप हैं', इस नाते ऋक्, यजुः और सामवेद ) की तन्मयी ( उन तीनों से युक्त ) समष्टि ( समूह ) तथा गुणत्रयी ( सत्त्वगुण, रजोगुण, तमोगुण, तथा 'गुणों की पृथक्-पृथक् प्रतीत ही माया है', इस नाते त्रिगुणात्मिक ( माया ) का घनीभूत संस्थान ( अस्तित्व ) है ॥ १ ॥

जयन्ति बाणासुरमौलिलालिता दशास्यचूडामणिचक्रचुम्बिनः ।
सुरासुराधीशशिखान्तशायिनो भवच्छिदस्त्र्यम्बकपादपांसवः ॥ २ ॥

---

अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः ॥' इति श्रुत्या,
मायान्तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनन्तु महेश्वरम् । अस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ॥

इति स्मृत्या च मायायुक्तसमये तस्य त्रिगुणात्मकत्वाभ्युपगमात् । ब्रह्मणः सृष्ट्यादिनिमित्तत्वे बीजन्तु—'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्म' इति श्रुतिः,

'ब्रह्मत्वे सृजते लोकान् विष्णुत्वे पालयत्यपि । रुद्रत्वे संहरत्येव तिस्रोऽवस्थाः स्वयम्भुवः ॥' इति स्मृतिश्च ।

तथा श्रीमद्भागवतेऽपि—

'जन्माद्यस्य यतोऽन्वयादितरतश्चार्थेष्वभिज्ञः स्वराट्, तेने ब्रह्म हृदा य आदिकवये मुह्यन्ति यत्सूरयः ।
तेजोवारिमृदां यथा विनिमयो यत्र त्रिसर्गो मृषा, धाम्ना स्वेन सदा निरस्तकुहकं सत्यं परं धीमहि ॥'

इति प्रथमस्कन्धारम्भ एव निरूपितम् । अभीष्टं गुणानां लक्षणन्तु सांख्यकारिकायाम्—

'सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलञ्च रजः । गुरुवरणकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः ॥'

'चत्वारि शृङ्गास्त्रयोऽस्य पादाः द्वे शीर्षे सप्तहस्ता अस्य त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महोदेवो मर्त्यां आविवेश' इति श्रुत्या 'वेद एव परं ब्रह्म' इति स्मृत्या च त्रयीमयत्वं ब्रह्मणो वेदितव्यम् ।

अत्र प्राचा तु केवलमनेन प्रजापतिनमस्कार एव योजयित्वा व्याख्यातम्, तत्तु 'विधेः सृष्टिमात्रकर्तृत्वेन केवलं रजोगुणस्यैव सम्बन्धात्त्रिगुणात्मकत्वमतिविरुद्धम्' इति भानुचन्द्रेणैव समाहितम् । युक्तञ्चैतत्, अन्यथा पौराणिकानां 'गुणभेदेनैव मूर्त्तिभेद' इति सिद्धान्तो व्याकुप्येत ।

अत्र रजोजुषे सर्गहेतवे, सत्त्ववृत्तये स्थितिहेतवे, तमःस्पृशे नाशहेतवे, इति यथासङ्ख्येन सम्बन्धसंभवात् यथासङ्ख्यमलङ्कारः । तदुक्तं दर्पणे—'यथासङ्ख्यमनूद्देश उद्दिष्टानां क्रमेण यत् ।'

इतः प्रभृतिषु निखिलपद्येषु वंशस्थं छन्दस्तल्लक्षणन्तु—'जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ' ॥ १ ॥

'ज्ञानमिच्छेत्तु शङ्करात्' इति स्मृत्या चिकिर्षितकाव्यविधानोपयोगिज्ञानप्राप्तये तत् पादरज उत्कर्षप्रतिपादनमुखेन महेश्वरस्मरणमाचरति–जयन्तीत्यादिना। बाणासुरस्य बाणाख्यपरमशिवभक्तस्य दैत्यस्य मौलिना मुकुटेन मूर्ध्ना वा लालिताः प्रणामकाले आदरेण स्वीकृताः, दशास्यो रावणस्तस्य चूडामणयः किरीटरत्नानि तेषां चक्रं समूहं चुम्बन्ति नमस्कारकाले स्पृशन्ति ये तथोक्ताः, सुष्ठु परब्रह्मणि रमन्ते ये ते सुरा देवाः तद्भिन्ना असुरा दैत्याः तेषामधीशाः स्वामिनः तेषां शिखाः चूडास्तासाम् अन्तेषु अग्रभागेषु शयितुं नमनकाले स्थातुं शीलं येषां ते तथोक्ताः, तथा भवच्छिदः संसारनिवर्त्तकाः, मोक्षोपयोगितत्त्वज्ञानोत्पादनद्वारा भवदुःखविच्छेदिन इत्यर्थः, त्रीणि अम्बकानि नयनानि यस्य तस्य तथोक्तस्य शिवस्य 'अम्बकं नयनं दृष्टिः' इति हलायुधः, त्रयाणां लोकानामम्बकस्य पितुरिति वा, यद्वा त्रीन् वेदान् अम्बते शब्दायते 'अबि शब्दे' इत्यस्मात् कर्मण्यणि 'संज्ञायाम्' ५।३।८७ इत्यनेन के कनि वा, तस्येति विग्रहो विधेयः, पादपांसवः चरणरेणवः जयन्ति सर्वोत्कर्षेण वर्त्तन्त इत्यर्थः । 'जि जये' अस्माल्लटि रूपम् । अत्र जय उत्कर्षप्राप्तिः एवञ्चोत्कर्षप्रतिपादनेन नमस्कारो व्यञ्जनयाऽवगम्यते, तथाहि–उत्कर्षो हि विशेषानुपादानात्सर्वप्रतियोगिको लभ्यत इति त्र्यम्बके सर्वोत्कृष्टत्वज्ञाने तुल्यवित्तिवेद्यत्वन्यायेन प्रकारान्तरेण वा त्र्यम्बकापेक्षया सर्वस्यापकृष्टत्वज्ञाने सर्वान्तःपाति स्वस्मिन्नप्याराध्यापेक्षयापकृष्टत्वज्ञानं भवति तथा च 'अपकृष्टत्वज्ञानबोधानुकूलो व्यापारः स्वरादिपठितनमःशब्दार्थः इति मञ्जूषोक्तिदिशा नमस्कारोऽत्र स्फुट एव प्रतीयत इति ।

अत्र उत्कर्षकथनकार्यं प्रति बाणासुरमौलिलालनादिहेतुचतुष्टयप्रदर्शनेन समुच्चयालङ्कारः ।

तदुक्तं दर्पणे—

'समुच्चयोऽयमेकस्मिन् सति कार्यस्य साधके । खले कपोतकन्यायात् तत्करः स्यात्परोऽपि चेत् ॥
गुणौ क्रिये वा युगपत् स्यातां यद्वा गुणक्रिये ॥'

तथा अनेकलकार-चकार-शकारादिव्यञ्जनवर्णानां स्वरूपतः क्रमतश्च साम्यात् वृत्त्यनुप्रासश्च

---

देवताओं तथा दैत्यों के अधिपतियों के सिर पर शयन करने वाली तथा सांसारिक बन्धनों के काटने में पटु त्रिनेत्रधारी भगवान शंकर के चरणों की उस धूल की जय हो, जिसे बाणासुर ने अत्यन्त आदर के साथ अपने सिर पर चढ़ाया था तथा जिसे दस सिर वाले रावण की चूड़ामणियों ने भक्ति से विह्वल होकर चूमा था ॥ २ ॥

जयत्युपेन्द्रः स चकार दूरतो बिभित्सया यः क्षणलब्ध-लक्ष्यया[१] ।
दृशैव कोपारुणया रिपोरुरः स्वयं भयाद्भिन्नमिवास्रपाटलम् ॥ ३ ॥
नमामि भर्वोश्चरणाम्बुजद्वयं सशेखरैर्मौखरिभिः कृतार्च्चनम् ।
समस्तसामन्तकिरीटवेदिका-विटङ्कपीठोल्लुठितारुणाङ्गुलि ॥ ४ ॥

---

तदुक्तं दर्पणे—

'अनेकस्यैकधा साम्यमसकृद्वाऽप्यनेकधा । एकस्य सकृदप्येष वृत्त्यनुप्रास उच्यते ॥'

एवञ्चानयोर्मिथोऽनपेक्षत्वात्संसृष्टिरलङ्कारः ॥ २ ॥

इष्टदेवध्यानेन सकलकामनासिद्धिर्भवतीति नरसिंहरूपं विष्णुं ध्यायति—जयतीत्यादिना । स विख्यातः अनुजत्वेन इन्द्रमुपगत इत्युपेन्द्रः । 'कुगतिप्रादयश्च' इत्यनेन समासः, नृसिंहरूपधारी विष्णुः जयति सर्वोत्कर्षेण वर्तते । यो नृसिंहो बिभित्सया भेत्तुमिच्छया दूरतः दूरात् क्षणं क्षणकालं लब्धं प्राप्तं लक्ष्यं तदेव वक्षःस्थलं यया तया क्षणं तदुरःस्थलमवलोकयन्त्या इत्यर्थः, अत एव कोपेन क्रोधेन अरुणया लोहितरूपया दृशैव दृष्ट्यैव न तु नखद्वारा भेदनेनेत्येवकारार्थः, रिपोः वैरिणो हिरण्यकशिपोः उरो वक्षःस्थलं भयात् नृसिंहत्रासात् स्वयम् आत्मना भिन्नमिव विदीर्णमिव अस्रपाटलं स्वीयारुणलोचनरश्मिनिपातेन शोणितवत् श्वेतरक्तं चकार कृतवान् 'श्वेतरक्तस्तु पाटलः' इत्यमरः । अनेन ग्रन्थकारस्येष्टदेवो नृसिंह आसीदित्यवगम्यते । इह हिरण्यकशिपूरःस्थलस्य स्वीयश्यामगुणराहित्यात् श्वेतरक्तगुणोपादानेन तद्गुणालङ्कारः । तदुक्तं दर्पणे—'तद्रूपाननुहारस्तु हेतौ सत्यप्यतद्गुणः इति ।

तथा अस्रपाटलमित्यत्र लुप्तोपमा । तथा भावाभिमानिनी क्रियोत्प्रेक्षा, सा च भयात् स्वयं भिन्नमिवेत्यनेन वाच्या, इत्येतेषामङ्गाङ्गिभावेन सङ्करालङ्कारः । यद्यप्यत्रापाततो यच्छब्दस्य पूर्वमनुपादानाद्वाक्यगतिविधेयाविमर्शदोषः प्रतीयते तथाप्यत्र तच्छब्दस्य प्रसिद्धपरामर्शित्वेन यच्छब्दस्य तूत्तरवाक्यगतत्वेन तच्छब्दापेक्षाभावान्न दोष इति विभावनीयम् ॥ ३ ॥

अथ गुरुनमस्कारं विदधाति—नमामीत्यादिना । शेखरैः शिरःस्रग्भिः वा मुकुटैः सह वर्त्तमानाः इति सशेखराः तैः, मौखरिभिः प्राचीन-भारतीय-राजवंशिभिः यद्वा मुखरस्य वेदाद्युच्चारणेन शब्दायमानस्य भावो मौखरं तदेषामस्तीति मौखरिणः ' अत इनि ठनौ' इतीन्प्रत्ययः तैः वेदादिध्वनिविधायिभिः छात्रैः, आसीच्च ई० पञ्चमशतकान्तादष्टमशतकमध्ये प्राचीनभारतीयक्षत्रियराजवंशो मौखरीति प्रसिद्धः इत्यैतिहासिकानां मतम् । कृतम् अनुष्ठितम् अर्चनं यस्य तत् । समस्ताः सकला ये सामन्ता अधिकृता नृपतयः तेषां किरीटानि मुकुटान्येव वेदिकाः परिष्कृतभूमयः तासु यानि विटङ्कपीठानि कपोतपालिकाभूमयः मध्यगतोन्नतभागा इत्यर्थः, तेषु उल्लुठिता अभिवादनकाले संलग्नाः, अरुणाः मुकुटरत्नरश्मिसम्पर्कात् स्वभावाच्च लोहितवर्णा अङ्गुलयः करशाखा यस्य तत् , भर्वोः सर्वुसंज्ञकगुरोः चरणाम्बुजद्वयं पादकमलयुगलं नमामि अभिवादये । एतेन प्रतिदिनाध्यापकत्वं चक्रवर्तिनृपामात्यत्वञ्च द्योत्यते ।

नन्वत्र 'कपोतपालिकायान्तु विटङ्कं पुन्नपुंसकम्'इत्यमरोक्तदिशा विटङ्कशब्दस्य कपोताधारभूतकाष्ठवाचित्वेन किरीटमध्यगतोन्नतभागार्थे कथं प्रवृत्तिरिति चेत् ? सत्यम्, तन्नार्थे अत्युन्नतत्वप्रतिपादनाय लक्षणया प्रयोगात् , अतो नात्र नेयार्थत्वदोषः यद्यपि—

'आत्मनाम गुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च । श्रेयस्कामो न गृह्णीयाज्ज्येष्ठापत्यकलत्रयोः ॥'

---

उन नृसिंह रूपधारी भगवान वासुदेव की जय हो, जिन्होंने दूर से ही शत्रु के हृदय को विदीर्ण करने की अभिलाषा से क्षण-मात्र में ही लक्ष्य तक पहुंच जानेवाली क्रोध से लाल दृष्टि डालकर उसकी लाल-लाल किरणों ( ज्योति ) से शत्रु के हृदय को ऐसा लाल बना दिया मानों वह भयभीत हो अपने आप फटकर रक्त से भर गया हो ॥ ३ ॥

मैं मौखरी राजाओं के मुकुटों से सदैव पूजित भगवान 'भर्वु' के उन चरणों की वन्दना करता हूँ, जिनकी उँगुलियाँ समस्त सामन्तों की मुकुट-वेदिका की ऊँची रत्न-पीठिका पर संलग्न होने के कारण और भी लाल हो जाती हैं ॥ ४ ॥

---

१. बद्धः । २. लक्षया । ३. भर्त्सोः, भर्त्सोः ।

## सज्जनदुर्जनयोः स्तुतिनिन्दे

अकारणाविष्कृतवैरदारुणादसज्जनात् कस्य भयं न जायते।
विषं महाहेरिव यस्य दुर्वचः सुदुःसहं सन्निहितं सदा मुखे ॥ ५ ॥
कटु क्वणन्तो मलदायकाः खलास्तुदन्त्यलं बन्धनशृङ्खला इव।
मनस्तु साधुध्वनिभिः पदे पदे हरन्ति सन्तो मणिनूपुरा इव ॥ ६ ॥
सुभाषितं हारि विशत्यधो गलान्न दुर्जनस्यार्करिपोरिवामृतम्।
तदेव धत्ते हृदयेन सज्जनो हरिर्महारत्नमिवातिनिर्मलम् ॥ ७ ॥

---

इति स्मृत्या गुरोर्नामग्रहणनिषेधात् प्रकृते कथं तन्नामग्रहणमित्याक्षेपः समापतति तथाप्ययं राशिनामोच्चार एवेति शास्त्रकारैरुक्तत्वेन व्यावहारिकनाम्नो व्यवहारे लेखे च सत्यभावात्। अत्र गुरोरित्येकवचनमेकस्मादेव सर्वविद्यालाभ एति द्योतनार्थमित्यवधेयम्। पद्येऽस्मिन् समन्तात् समानताद्योतनाय किरीटेषु वेदिकात्वारोप इति यथा-कथञ्चित् निरङ्गं केवलरूपकमलङ्कारः। तदुक्तं दर्पणे-'निरङ्गं केवलस्यैव रूपणम्' इति ॥ ४ ॥

अथ सज्जनदुर्जनयोः स्तुतिनिन्दे प्रतिपादयति—अकारणेति। अकारणम् अनिमित्तमेव आविष्कृतम् उद्भावितं यद्वैरं निन्दादिना विरोधः तेन दारुणात् भीषणस्वभावात् असज्जनात् दुष्टपुरुषाद् कस्य सज्जनस्य भयं त्रासो न जायते नोत्पद्यते अपि तु सर्वस्यैवोत्पद्यत इत्यर्थः। महाहेः महासर्पस्य विषं गरलमिव यस्य दुर्जनस्य मुखे वदने सुदुःसहम् अतीवोद्वेगजनकत्वेनासहनीयं दुर्वचः कटुवाक्यं सदा निरन्तरं सन्निहितं समीपस्थं विद्यते। एवञ्च करिष्यमाणकाव्येऽस्मिन् कदाचित्कोऽपि दुर्जनो मह्यं द्रुह्येत् तस्मान्मे भयं भवतीत्याशयः। इह पूर्वार्द्धे अर्थापत्तिः, उत्तरार्द्धे चोपमालङ्कारः। तदुक्तं दर्पणे—
'दण्डापूपिकयाऽन्यार्थागमोऽर्थापत्तिरिष्यते।' इति। 'साम्यं वाच्यमवैधर्म्यं वाक्यैक्य उपमा द्वयोः।' इति।
एवञ्चानयोर्मिथोऽनपेक्षत्वात् संसृष्टिरलङ्कारः ॥ ५ ॥

कटूविति। कटु दुःश्रवं यथा स्यात्तथा क्वणन्तः रटन्तः कुत्सितं शब्दायमानाश्च मलदायकाः मिथ्याकलङ्काविष्कारिणः स्वसंसक्तदेशे मलोत्पादकाश्च खला दुर्जनाः, बन्धनः शृङ्खला इव मनुष्यादेर्बन्धनलोहनिगडा इव 'शृङ्खला पुंस्कटीवस्त्रबन्धेन च निगडे त्रिषु' इति मेदिनी। अलम् अत्यर्थं तुदन्ति चित्तं बन्धनदेशञ्च पीडयन्ति 'तुद् व्यथने' अस्माल्लटि बहुवचनम्। एवं पूर्वार्द्धेन दुर्जनान् सन्निन्द्योत्तरार्द्धेन सज्जनान् स्तौति—मनस्त्विति। तु किन्तु सन्तः सज्जनाः मणिनूपुरा इव तत्खचितमञ्जीराणीव पदे पदे शब्दे शब्दे सर्वत्रैवेत्यर्थः। प्रतिपदक्षेपं च साधुध्वनिभिः सन्तोषदायिवचनैः मनोहारिशब्दैश्च मनश्चित्तं हरन्ति आकर्षन्ति। इस पूर्वार्द्धे तथोत्तरार्द्धे च पूर्णोपमालङ्कारः, उभयोश्चापि परस्परनैरपेक्ष्यात् संसृष्टिरलङ्कारः।

सुभाषितमिति। हारी मनोहरं सुभाषितं प्रशस्तसन्दर्भं सुकाव्यानि ( कर्तृ ) अर्करिपोः राहोः अमृतं पीयमानं पीयूषमिव दुर्जनस्य असज्जनस्य गलात् कण्ठात् अधा न विशति प्रवेशं न प्राप्नोति। यथा राहोः गलादधःस्थानाभावेन पीयमानस्याऽपि चन्द्रस्यामृतं न क्वचित्तिष्ठति तथा दुर्जनस्यापि हृदयशून्यत्वेन परिश्रमेण पाठ्यमानमपि सुकाव्यादि बोधयोग्यं न भवतीति स्पष्टार्थः। किन्तु तद्वैपरीत्यं सज्जने दर्शयति—तदेवेति। सज्जनः गुणग्राहकः पुरुषः हरिः विष्णुः अतिनिर्मलम् अतिस्वच्छं महारत्नं कौस्तुभमणिमिव तदेव हारि सुभाषितं हृदयेन चेतसा धत्ते गृह्णाति, स हृदयगतत्वाच्च तत् कदाचिदपि विस्मरतीत्याशयः।

---

अकारण शत्रुता करनेवाले उन भयंकर दुष्टों से भला कौन नहीं भयभीत होगा जिनके मुख अत्यन्त विषैले सर्पों के विष भरे मुखों के समान सदा ही दुर्वचनों से भरे रहते हैं ॥ ५ ॥

कठोर शब्दों में खनखनाती हुई, संलग्न अङ्गों से काला चिह्न बना देनेवाली तथा उन्हें घावों से भर देनेवाली बेड़ियों के समान कटुभाषी तथा व्यर्थ ही कलंकित करनेवाले दुष्ट भी हृदय में घाव कर देते हैं किन्तु पग-पग पर मधुर झंकार से मन मुग्ध कर लेनेवाले मणि-नूपुरों के समान सज्जन भी बात-बात में अपनी मधुर वाणी से मन को खींच लेते हैं ॥ ६ ॥

जैसे अमृत भी राहु के कण्ठ से नीचे नहीं उतर पाया वैसे ही निर्मल मनोहर सुभाषित सूक्तियाँ भी दुष्टों के गले नहीं उतर पातीं। किन्तु हृदय पर निर्मल कौस्तुभमणि धारण करनेवाले भगवान विष्णु के समान सज्जन उन्हें ही अपने हृदय में धारण कर लेते हैं ॥ ७ ॥

## कथाप्रशंसा

स्फुरत्कलालापविलासकोमला करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।
रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥ ८ ॥
हरन्ति कं नोज्ज्वलदीपकोपमैर्नवैः पदार्थैरुपपादिताः कथाः ।
निरन्तरश्लेषघनाः सुजातयो महास्रजश्चम्पककुड्मलैरिव ॥ ९ ॥

---

एवञ्च समाप्येतत्काव्यमज्ञानी दुर्जनस्त्यजेदपि किन्तु सज्जनस्त्वामूलं श्लाघमानमवश्यमेव सत्कुर्वीतेति ग्रन्थकर्त्तुराशयः । इहापि मिथो निरपेक्षतया पूर्ववदेवालङ्कारः ॥ ७ ॥

कथाकाव्ये जनमनः प्रवेशयितुं पूर्वं तत्प्रशंसामाचरति—स्फुरदित्यादिना । स्फुरन्तः प्रकाशमानाः स्फुटं प्रतीयमाना ये कलालापा गीतवाद्यादिचतुःषष्टिविद्यासम्बन्धिवचनानि तेषां विलासेन विन्यासेन कोमला मृद्वी संग्रामवर्णनादिवदौद्धत्यरहितेत्यर्थः, पक्षे स्फुरन्तौ द्योतयन्तौ कलालापविलासौ मधुरवचन-व्यापारौ ताभ्यां कोमला हृदयाकर्षिणी, 'कोमलं मृदुसुन्दरे' इति विश्वः । तथा रसेन शृङ्गारादिना शय्यां शब्दगुम्फं स्वप्राकरणिकत्वेनावान्तरप्रबन्धानां सम्बन्धमिति तात्पर्यम् स्वयम् । आत्मना अभ्युपागता सान्निध्यं प्राप्ता, पक्षे—रसेन आश्लेषप्रेम्णा स्वयम् आत्मनैव शय्यां तल्पं शयनीयमीति यावत् । 'शय्या तल्पं शब्दगुम्फो' इत्यनेकार्थः, अभ्युपागता प्राप्ता, अभिनवा नवीना कथा गद्यपद्यमयप्रबन्धः अभिनवा वधूरिव युवतिर्भार्येव जनस्य पुंसः हृदि चेतसि कौतुकं कुतूहलम् अधिकं बाहुलं रागं श्रवणस्य आश्लेषस्य च प्रीतिं करोति जनयति । एवञ्च मद्रचिताऽपीयं कादम्बरीकथा जनस्य श्रवणानुरागं करिष्यतीत्यभि-प्रायः । इह साधारणधर्मादिसद्भावात्पूर्णोपमालङ्कारः ।

यद्यप्यत्र 'रसस्योक्तिः स्वशब्देने'त्यादिदर्पणोक्तदिशा रसशब्दस्य साक्षादुपादाने 'तामुद्वीक्ष्य कुर-ङ्गाक्षीं रसो नः कोऽप्यजायत' इत्यादाविव दोषः प्रतीयते तथापि स्वरूपेणानुभूयमानस्यैव रसस्य तत्त-च्छब्देन प्रतिपादने तद्दोषस्वीकारेणात्र तथात्वाभावात् ॥ ८ ॥

हरन्तीति । उज्ज्वलाः प्रकटाः दीपकालङ्कारविशेषा उपमालङ्कारविशेषाश्च येषु तैः तथोक्तैः, नवैः स्वमनीषयैव निर्मितत्वेनापूर्वैः पदार्थैः शब्दाभिधेयैः, उपपादिता विनिर्मिताः निरन्तरेण अव्यवधानेन प्रतिपदे वा प्रायेण सर्वत्रैव वर्त्तमानेन श्लेषेण तदाख्यालङ्कारेण घना बहुलतराः दुर्बोधा इत्यर्थः, सुष्ठु शोभना जातिः छन्दोविशेषो यासु ताः सुजातयः कथा गद्यपद्यादिप्रबन्धाः, उज्ज्वला दीपकाः प्रदीपा उपमाः सादृश्यानि येषां तैः, उज्ज्वलप्रदीपसदृशैरित्यर्थः, नवैर्नूतनैः अम्लानैरित्यर्थः, पदार्थैः उपादेय-पदार्थभूतैः चम्पककुड्मलैः हेमपुष्पकमुकुलैः उपपादिताः सम्पादिता ग्रथिता इत्यर्थः, निरन्तरम् अव्यव-धानं यः श्लेषः संयोगस्तेन घनाः सान्द्राः, तथा सुष्ठु शोभना जातयः जातीपुष्पाणि यासु ताः तथोक्ताः, महास्रजो महामाला इव कं जनं न हरन्ति न वशीकुर्वन्ति अपि तु सर्वमेवेत्यर्थः । एवञ्च मामकीनाऽप्येषा कथा समस्तमेव लोकं वशीकुर्यादित्याशयः । इह पूर्णोपमा अर्थापत्तिश्च, अनयोरङ्गाङ्गिभावेनैकाश्रयानुप्रवेश-रूपः सङ्करालङ्कारः ॥ ९ ॥

---

जैसे उत्साह-पूर्ण मधुर वचनों तथा भावभंगियों से रमणीय नवोढा अपने-आप शय्या पर आकर मधुररस से नायक के हृदय में उत्कट रति-भावना जगा देती है, उसी प्रकार फड़कते हुए कथोपकथनों की वक्रता से अत्यन्त रमणीय शब्दों की लड़कियों में उतरी हुई नवीन कथा भी अपने रस की मधुरता से लोगों के हृदयों में उत्सुकतापूर्ण आसक्ति उत्पन्न कर देती है ॥ ८ ॥

चम्पा की नवीन कलियों से अत्यन्त घनी गुँथी हुई तथा दीपक के समान उज्ज्वल कान्तिवाली चमेली की बड़ी माला के समान अत्यन्त प्रशस्त दीपक और उपमा आदि अलंकारों तथा अपूर्व शब्दों एवं अर्थों से गुँथी हुई अत्यन्त क्लीष्ट गद्य-पद्यमयी कथा भला किसके मन को नहीं हरण कर लेती है ॥ ९ ॥

## कविवंशवर्णनम्

बभूव वात्स्यायनवंशसम्भवो द्विजो जगद्गीतगुणोऽग्रणीः सताम् ।
अनेकगुप्तार्चितपादपङ्कजः कुबेरनामांश इव स्वयम्भुवः ॥ १० ॥
उवास यस्य श्रुतिशान्तकल्मषे सदा पुरोडाशपवित्रिताधरे ।
सरस्वती सोमकषायितोदरे समस्तशास्त्रस्मृतिबन्धुरे मुखे ॥ ११ ॥
जगुर्गृहेऽभ्यस्तसमस्तवाङ्मयैः ससारिकैः पञ्जरवर्त्तिभिः शुकैः ।
निगृह्यमाणा बटवः पदे पदे यजूंषि सामानि च यस्य शङ्किताः ॥ १२ ॥

---

इत्थं कथां स्तुत्वा कीर्त्यनुवृत्त्यर्थं स्वकुलजान्निर्दिशति—बभूवेत्यादिना । वत्सस्यापत्यं पुमान् वात्स्यः सः अयनं कुलप्रवर्त्तकत्वेन आश्रयः यस्य स तथोक्तो यो वंशः कुलं तत्र सम्भवः समुत्पन्नः वत्सवंशीय इत्यर्थः । जयति संसारे गीता जनैः गानविषयीकृताः गुणाः दयादाक्षिण्यादयो यस्य सः तथोक्तः; सतां सज्जनानाम् अग्रणीः अग्रेसरः तन्मध्ये उत्तम इत्यर्थः । अनेकैः अधिकैः गुप्तैः गुप्तनामङ्कितैः वैश्यैः, तदुक्तम्—'शर्मान्तं ब्राह्मणस्योक्तं वर्मान्तं क्षत्रियस्य तु । गुप्तदासात्मकं नाम प्रशस्तं वैश्यशूद्रयोः ॥'

यद्वा गुप्तैः ईशवीयपञ्चषष्ठशतकमध्यवर्त्तिप्राचीनराजवंशिभिरित्यर्थः । अर्चिते पूजिते पादपङ्कजे चरणकमलयुगले यस्य सः । तथा स्वयंभुवः प्रजापतेः अंशः अंशावतार इव अतिवैदिकत्वादित्याशयः, कुबेरनामा कुबेराभिधेयः द्विजो विप्रो बभूव आसीत् 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः । अत्रोत्कृष्टद्विजत्वद्योतनाय द्विजपदोपादानम्, हस्तिमात्रस्य दन्तवत्वेऽपि उत्कृष्टदन्ते दन्तीपदस्य यथा प्रयोगस्तद्वदिव इह भावाभिमानिनी द्रव्योत्प्रेक्षा, सा च स्वयम्भुवोंऽश इव इत्यनेन वाच्या ॥ १० ॥

उवासेति । श्रुतिभिः वेदैः तदध्ययनैरित्यर्थः । 'श्रुतिस्तु वेद आम्नायः' इत्यमरः शान्तं विलीनं कल्मषं पापं यस्य तस्मिन्, नित्यवेदाध्ययनेन वाचनिकपापरहित इत्यर्थः । पुरोडाशेन अग्निहोत्रादौ देवेभ्यो हुतहविरवशिष्टेन हविषा 'पुरोडाशो हविर्भेदे हुतशेषे च कीर्त्तितः' इति विश्वः, पवित्रितौ भक्षणसमये संबन्धेन पावनीकृतौ अधरौ ओष्ठौ यस्य तस्मिंस्तथोक्ते । सोमेन सोमयागे सोमनामकलतारसपानेन कषायितं पुष्टम् उदरम् अभ्यन्तरं यस्य तस्मिन् यथोक्ते । तथा समस्तानि सकलानि यानि शास्त्राणि व्यासादिरचितब्रह्मसूत्रादीनि स्मृतयश्च मन्वादिरचितनिबन्धाः तैः तदध्ययनैः बन्धुरं मनोहरं तस्मिंस्तथोक्ते । यस्य कुबेरद्विजस्य मुखे वदने सरस्वती वाग्देवी सदा सर्वस्मिन् काले उवास वासं करोतिस्म । अनेनास्य महात्मनः प्रत्यहं वेदाध्ययनशीलत्वं नित्याग्निहोत्रादिकर्मानुष्ठापकत्वं समग्रशास्त्रज्ञातृत्वञ्च स्पष्टीकृतम् ।

जगुरिति । यस्य कुबेरद्विजस्य गृहे भवने बटवः छात्रभूता ब्रह्मचारिणो ब्राह्मणशिशवः, अभ्यस्तं बहुधा श्रवणाजिह्वाग्रवर्ति समस्तं सम्पूर्णं वाङ्मयं चतुर्दशविद्यात्मकं शास्त्रं यैस्तैः तथोक्तैः, पञ्जरवर्त्तिभिः लोहशलाकानिर्मितपक्षिगृहे विद्यमानैः, सारिकाभिः सहेति ससारिकैः शुकैः कीरपक्षिभिः पदे पदे प्रतिपदाभ्यासे निगृह्यमाणाः 'भवद्भिरशुद्धमभ्यस्यते अत्रैवं भवितव्यम्' इत्थं निर्भर्त्स्यमानाः, अत एव शङ्किताः यद्यशुद्धं स्यात्तदा पुनरपि मम दोषप्राकट्यं नूनं शुकाः करिष्यन्तीति भयप्लुताः सन्तः, यजूंषि यजुर्वेदान् सामानि सामवेदांश्च जगुः अपठन् । तिर्यग्योनीनां शुकानामपि समस्तविद्यापारङ्गतत्वमिति दर्शनादद्भुतमेतन्माहात्म्यमिति द्योतितम् । इह तथाविधशुकैः तादृक्पराभवासम्बन्धेऽपि तत्सम्बन्धप्रतिपादनादतिशयोक्त्यलङ्कारः ॥ १२ ॥

---

अपने गुणों से संसार में विख्यात, सज्जनों में सर्वश्रेष्ठ, अनेक गुप्तवंशी राजाओं से पूजित चरणकमलोंवाले तथा ब्रह्मा के अंश के समान तेजस्वी कुबेर नाम के एक ब्राह्मण वात्स्यायन वंश में उत्पन्न हुए थे ॥ १० ॥

निरन्तर वेद-पाठ से निष्कलुष, यज्ञ के हविष्यान्नभक्षण से पवित्र, अन्तर भाग में सोमपान से कसैले तथा समस्त शास्त्रों और स्मृतियों से सुशोभित, उसके मुख में भगवती सरस्वती सदैव निवास करती थीं ॥ ११ ॥

जिसके घर मैनाओं के साथ पिंजरों में पले हुए (निरन्तर शास्त्र-चर्चा सुनते-सुनाते) सभी शास्त्रों में अभ्यस्त सुग्गों द्वारा पद-पद पर टोके जाने के भय से सशंकित बटु (ब्रह्मचारी बालक) यजुः और सामवेद का निरन्तर पाठ किया करते थे ॥ १२ ॥

---

१. प्रस्त··· ।

तथा च 'बदरीनाथो' वैयाकरणकेसरी ।
बबुएसंज्ञको जातस्त्वपरस्ठीठराभिधः ॥

चतुर्ष्वेतेषु बदरीनाथस्य खलु ये सुताः ।
निर्दिशामो हि तानत्र यथावत्प्रथिता भुवि ॥

तत्र ज्येष्ठः सुधीः श्रीमान् दैवज्ञो राजसत्कृतः ।
लोकनाथाभिधो ज्ञेयः सत्कीर्त्तिलसितो हि यः ॥

तथा शाब्दिकमर्मज्ञः प्राज्ञो योगविदग्रगः ।
श्रीयोगनाथः प्रथितः काव्यतीर्थस्तथा परः ॥

श्रीचेतनाथो देव्यास्तु समाराधनतत्परः ।
तत्सुतः शाब्दिकः काव्यतीर्थोपाधिविभूषितः ॥

श्रीश्यामसुन्दरो ज्ञेयो दयालुर्भक्त आत्मवान् ।
पारम्पर्यक्रमेणैते ठक्कुरोपाधिसंयुताः ॥

श्रीकृष्णमोहनश्चाथ कमलाकान्तनामकः ।
सर्वजिच्च तथा ज्ञेयो जगदीशादिसंज्ञकः ॥

एते श्रीलोकनाथस्य पुत्राः सन्ति महात्मनः ।
बरौनीसंज्ञके ग्रामे साम्प्रतं निवसन्ति हि ॥

माता मदीया लक्ष्म्याख्या यन्नाम्ना च मया कृता ।
साहित्यदर्पणाख्यस्य व्याख्या छात्रहितैषिणी ॥

मातुः परिचयस्तावद्दीयतेऽत्र मया बुधाः ! ।
सत्कश्यपान्वये जातो गोविन्दो हि परोपकृत् ॥

दैवज्ञो लालजी ज्येष्ठस्ततः पञ्चमणिर्मतः ।
कनिष्ठश्च ततो जातो नाम्ना गृहमणिर्मणिः ॥

एतस्माज्जन्म मे मातुर्विज्ञेया इह भूतले ।
मध्यमः खलु यः पञ्चमणिः ख्यातो हि बुद्धिमान् ॥

तत्पौत्रश्च गुणानन्दो दैवज्ञ इह कीर्त्तितः ।
तथा चैव रमानन्दो व्याकरणादिवित्सुधीः ॥

ज्ञेया 'चन्द्रकला' नाम्नी धर्मपत्नी मम प्रिया ।
या च कादम्बरीसख्या संयोज्य समलङ्कृता ॥

मद्ग्रन्थमध्ये बहवो हि दोषा नूनं भविष्यन्ति तथापि मान्याः ! ।
किं कण्टकाढ्यामपि केतकीं तु लोका न गृह्णन्ति वदन्तु सन्तः ॥

॥ श्रीः ॥

काशी संस्कृत ग्रन्थमाला
१५१

महाकविश्रीबाणभट्टविरचिता

# कादम्बरी

'चन्द्रकला' - 'विद्योतिनी' व्याख्योपेता

(उत्तर भागः)

व्याख्याकारः
साहित्य-व्याकरण-वेदान्ताचार्य-मीमांसाशास्त्रि-ठक्कुरोपनामकः
**पण्डित कृष्णमोहनशास्त्री** एम. ए.
*(अध्यक्षः रणवीर संस्कृत विद्यालय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी)*

**चौखम्भा प्रकाशन**
पोस्ट बाक्स नं. ११५०
के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन
वाराणसी

प्रकाशक

**चौखम्भा प्रकाशन**

पोस्ट बाक्स नं. ११५०

के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन, गोलघर (समीप मैदागिन)

वाराणसी - २२१००१ (भारत)

टेलीफोन : ०५४२-२३३५९२९, ६४५२१७२

E-mail : c_prakashan@yahoo.co.in



संस्करण : पुर्नमुद्रित, वि० सं० २०७३

**मूल्य : १५५.००**

---

बाणभट कृत

# कादम्बरी

'चन्द्रकला' संस्कृत तथा 'विद्योतिनी' हिन्दी टीकादि

व्याख्याकार

**कृष्णमोहन शास्त्री**

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम भाग पूर्वार्द्ध | 250.00 | आदितः शुकनाशोपदेशान्तः भाग | 100.00 |
| द्वितिय भाग उत्तरार्द्ध | 125.00 | आरम्भ से कथामुख पर्यन्त | 50.00 |
| सम्पूर्ण | 375.00 | उज्जयनीवर्णन | 100.00 |

---

मुद्रक : चारू प्रिन्टर्स, वाराणसी

THE
KASHI SANSKRIT SERIES
151

# KĀDAMBARĪ

OF

## BĀṆABHAṬṬA

(UTTARĀRDHA)

*Edited With*
**The Chandrakala and Vidyotini**
*Sanskrit and Hindi Commentaries, Notes, Introduction Etc.*

By
ŚRĪ KRISHNAMOHANA ŚASTRĪ M.A.
*Sahity-Vyākaraṇa-Vedāntāchārya, Memāṁsā Śāstri*

**CHAUKHAMBHA PRAKASHAN**
**Post Box No. 1150**
K. 37/116, Gopal Mandir Lane
VARANASI

*Publisher*

**CHAUKHAMBHA PRAKASHAN**

**Post Box No. 1150**

K. 37/116, Gopal Mandir Lane, Golghar (Near Maidagin)

Varanasi-221001 (India)

Telephone : 0542-2335929, 6452172

E-mail : c_prakashan@yahoo.co.in



Edition : Reprinted, 2016

**Price : Rs. 155.00**



Chaukhambha Prakashan
Registration No. A-77539

# अवतारणा

अथायमुपक्रम्यते प्रकाशयितुं प्रकाशपरिबृंहितः कादम्बर्या उत्तरार्धभागः। अस्य निर्मातुः परिचयादिकं साहित्यिकं गौरवं चाग्रे राष्ट्रभाषया लिखितमस्तीति तत एवावगन्तव्यम्।

कादम्बर्या उत्तरार्धस्यात्र व्याख्याने मया महानायासः सरलतायां कृतः। प्रतिपदं प्रतिशब्दं प्रदायापि पिण्डार्थः पृथक् प्रतिपादितो येन च्छात्रा अन्ये वा साधारणपाठकाः कथाभागोपयुक्तमर्थभागं मनसि संस्थाप्याग्रेसरीभवेयुः।

अत्र टीकायां लिख्यमानायां मया नितान्तनिरवलम्बताऽऽत्मनोऽनुभूता, यतः काप्युत्तरभागस्य कादम्बर्याष्टीका मया नावाप्ता। परीक्षास्वनिर्धारितग्रन्थत्वादन्यस्माद्वा कारणादस्य ग्रन्थस्य टीकाऽप्येकैवासीत्—सिद्धिचन्द्रभानुचन्द्रकृता, साऽपि ममाभाग्येन दुर्लभतां भजन्ती न दृक्पदं ममावतीर्णा। अतो मया स्वबुद्धिमात्रावलम्बेनात्र व्याख्या लिखिता। तदत्र सम्भाव्यते किमपि स्खलनमपि, परन्त्वनभ्युपायतया मया न पारितं तदपासयितुम्।

परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य निजहृदि विकसतां सतां नित्यक्षमामयतया दोषैकदृशामसतां तु पुरः क्षमाप्रार्थनव्यापारस्यापि स्वप्रवञ्चनामात्रसारतया क्षमाप्रार्थनां न कुर्वे। शमिति।

विदुषामाश्रवः

**रामचन्द्रमिश्रः**

## विषय-सूची

# भूमिका

## १. संस्कृत गद्य का विकास

संस्कृत भाषा का गद्य-साहित्य भी संस्कृत पद्य-साहित्य की तरह अति समृद्ध कहा जा सकता है। पद्य की मात्रा से गद्य की मात्रा अवश्य बहुत कम है लेकिन समृद्धि की परीक्षा का मात्रा में न होकर कोटि में होना उचित है। संस्कृत-गद्य का सर्वप्रथम रूप वेद में देखा जाता है। संहिता ग्रन्थ गद्यबहुल हैं और अथर्ववेद तो अधिकांश में गद्य ही है।

पद्य के प्रति लेखकों का बड़ा आदर था यह बात अभ्रान्त सत्य है, इसका कारण क्या है, इस बात पर विचार करते हैं तो हमारी समझ में यही बात आती है कि पद्य में लिखे गये ग्रन्थों को पाठक आसानी से कण्ठ कर लिया करते थे, याद भी रखते थे, ताल-लयाश्रित होने से पद्य-ग्रन्थ गद्यग्रन्थ की अपेक्षा रोचक भी होता है, उसका प्रचार भी इसीलिये अधिक हो सकता है, इसी दृष्टि से लेखकों ने गद्य से अधिक पद्य को अपनाने का प्रयास किया है। संस्कृत-लेखकों में पद्य के प्रति आकर्षण का यदि आप अन्दाज लगाना चाहते हों तो इसी से लगा सकते हैं कि ज्यौतिष, आयुर्वेद, स्थापत्य, इतिहास आदि विषय के ग्रन्थ भी पद्य ही में अधिक लिखे गये हैं। चरक आदि आयुर्वेद के ग्रन्थों में गद्य है अवश्य, किन्तु उसकी मात्रा इतनी थोड़ी है कि उसे आप दाल में नमक के बराबर भी स्वीकार करने को नहीं प्रस्तुत होंगे। संस्कृत साहित्य के गद्य भाग का मात्रातारतम्य की दृष्टि से पद्य की अपेक्षा न्यूनत्व अवश्य माना जा सकता है परन्तु उसकी प्राचीनता सरसता आदि ऐसे गुण विद्यमान हैं जिनसे उसकी आदरणीयता पर आंच नहीं आने पाती है।

संस्कृत गद्य का विकास क्रमिक हुआ है। वैदिक गद्य का स्वरूप कुछ बोझिल-सा था, उसके शब्द-विन्यास में कुछ चिन्तन के चिह्न नहीं उभरे दीख पड़ते हैं, देखिये—

**"ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत, ततो रात्र्यजायत, ततः समुद्रोऽर्णवः, समुद्रादर्णवादधि, संवत्सरोऽजायत, अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी, सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्, दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथोस्वः।"**

**( ऋग्वेद, दशम मण्डल )**

संहिता-ग्रन्थों में गद्य का जो रूप था वही रूप ब्राह्मण-ग्रन्थों में भी रहा, अन्तर इतना ही हुआ कि थोड़ी लोचदार भाषा को प्रश्रय मिला। जैसे—

**"यदेतन्मण्डलं तपति तन्महदुक्थं ता ऋचः स ऋचां लोकोऽथ यदेतदर्चिर्दीप्यते तन्महाव्रतं तानि सामानि स साम्नां लोकोऽथ य एष तस्मिन्मण्डले पुरुषः सोऽग्निस्तानि यजूंषि स यजुषां लोकः।" ( मण्डल ब्राह्मण )**

इसके बाद उपनिषदों में गद्य का कथनोपकथन रूप में प्रयोग किया जाने लगा जिससे अगत्या स्फुटार्थता को आश्रय देना पड़ा। स्फुटार्थ के साथ-साथ अधिक मात्रा में भावाभिव्यक्ति की शक्ति भी कथोपकथन के द्वारा ही मिली। यथा—

"श्वेतकेतुर्हारुणेय आस तं ह पितोवाच श्वेतकेतो वस ब्रह्मचर्यम्। न वै सौम्यास्मत्कुलीनोऽननूच्य ब्रह्मबन्धुरिव भवति। स ह द्वादशवर्ष उपेत्य चतुर्विंशतिवर्षः सर्वान् वेदानधीत्य महामना अनूचानमानी स्तब्ध एयाय। तं ह पितोवाच, श्वेतकेतो यन्नु सोम्येदं महामना अनूचानमानी स्तब्धोऽस्युत तमादेशमप्राक्ष्यः।"

(छान्दोग्योपनिषद् ६।१–२)

इन वैदिक उद्धरणों को देखकर यह साफ समझा जाता है कि गद्य का स्वरूप क्रमशः स्पष्ट होता गया है। संहिता की भाषा व्याकरण के बन्धनों से उन्मुक्त थी, तदपेक्षया ब्राह्म-ग्रन्थों की भाषा ने व्याकरण के बन्धन में अपने को बँधवाया। उपनिषदों की भाषा पर तो व्याकरण की मुहर लगी हुई दीखती है, उसने तो अपने को व्याकरण के हाथों सौंप सा दिया।

इस प्रकार वैदिक गद्यों द्वारा मार्ग के प्रशस्त किये जाने पर लौकिक गद्य का अवतार हुआ। लौकिक गद्य का पहला निदर्शन निरुक्त में हुआ है—

"सर्वरसाः अनुप्राप्ताः पानीयमिति यथो एतदविस्पष्टार्था भवन्तीति नैष स्थाणोरपराधो यदेनमन्धो न पश्यतीति। पुरुषापराधः स भवति। यथा जानपदीषु विद्यातः पुरुषविशेषो भवति, पारोवर्यवित्सातु खलु वेदितृषु भूयोविद्यः प्रशस्यो भवति।"

(नैघण्टुककाण्ड)

इस समय तक गद्य का प्रयोग केवल व्यवहार-भाषा के रूप में ही होता रहा, काव्य-भाषा के रूप में उसका प्रयोग नहीं होता था। इसी कारण से उसमें चमत्कार लाने के लिए कोई प्रयास नहीं किया गया। इस प्रकार के गद्यों के उदाहरण भी देखिये—

"ये पुनः कार्या भावाः निर्वृत्तौ तेषां यत्नः क्रियते। तद्यथा घटेन कार्यं करिष्यन् कुम्भकारकुलं गत्वाह—कुरु घटं कार्यमनेन करिष्यामीति। न तद्वच्छब्दान्प्रयुयुक्षमाणो वैयाकरणकुलं गत्वाह कुरु शब्दान् प्रयोक्ष्ये।" (महाभाष्य–पस्पशाह्निक)

इस महाभाष्य के गद्य को पढ़ने से उस समय तक गद्य का जो विकास हो सका था उसका पता चल जाता है। इस गद्य को विकसित गद्य कहा जा सकता है। इसके बाद भी दार्शनिकों ने गद्य को प्रौढ़ रूप देने का प्रयास जारी रखा। देखिये—

"इच्छयाऽऽत्मानमुपलभामहे। कथमिति। उपलब्धपूर्वे ह्यभिप्रेते भवतीच्छा। यथा मेरुमुत्तरेण यान्यस्मज्जातीयैरनुपलब्धपूर्वाणि स्वादूनि वृक्षफलानि, न तानि प्रत्यस्माकमिच्छा भवति।"

(मीमांसादर्शनभाष्य)

यहां तक गद्य का जो विकास-क्रम प्रदर्शित किया गया है वह शास्त्रीय गद्य का अथवा लौकिक गद्य का विकास क्रम है। साहित्यिक गद्य का सर्वप्रथम रूप तो शिलालेखों में ही पाया जाता है। रुद्रदामन् के शिलालेख में जो गद्य-शैली पाई जाती है वह शैली नितान्त प्रौढ़ एवं ओजः गुण से पूर्ण है।

यहां पर इतना कह देना अप्रासङ्गिक नहीं होगा कि गद्य-काव्य का प्रभात पद्य-काव्य के आंगन में हुआ, पद्य-काव्य के क्षेत्र में मँजी हुई प्रतिभा का वरदान लेकर गद्य, निर्माण की दिशा में बढ़ने वाले विद्वानों को अलङ्कार, रीति आदि के सारे सौष्ठव का पूरा परिचय था, अतः गद्य-काव्य का पहला निदर्शन भी अति प्रशस्त हुआ। सर्वप्रथम निर्मित रूप में मिलने वाले गद्य-काव्य का एक उदाहरण देखिए—

"सर्वपृथिवीजयजनितोदयव्याप्तनिखिलावनितलां कीर्तिमितस्त्रिदशपतिभवनगमनावाप्तललितसुखविचरणामाचक्षाण इव भुवो बाहुरयमुच्छ्रितः स्तम्भः ।"

( हरिषेण--प्रयागप्रशस्ति-विजयस्तम्भवर्णन )

इस प्रकार हमने यहाँ वैदिक साहित्य से लेकर प्रयाग-प्रशस्ति लेख तक के गद्य-साहित्य की विकासशीलता का दिग्दर्शन कराया है। विकसित होकर भी गद्य-साहित्य अपनी पराकाष्ठा पर बाण की रचना में ही पहुँच सका, इस बात पर मतभेद नहीं होना चाहिये। यद्यपि संस्कृत गद्य-लेखकों में कुछ ऐसे भी लेखक हैं जिनके गद्य को श्लेष का अधिक बल प्राप्त है, परन्तु केवल कठिन श्लेष की रचना मात्र से ही कोई गद्यकार अपने को अधिक उपलब्धिशाली नहीं सिद्ध कर सकता।

## २. संस्कृत के गद्यकाव्य

### ( क ) 'सुबन्धु की वासवदत्ता'

यह एक आख्यायिका ग्रन्थ है। इसी वासवदत्ता के सम्बन्ध में बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित नामक ग्रन्थ में लिखा है:—

'कवीनामगलद् दर्पो नूनं वासवदत्तया।
शक्त्येव पाण्डुपुत्राणां नूनं वासवदत्तया॥'

वासवदत्ता में जिस तरह के गद्य का प्रयोग हुआ है वह नितान्त ओजस्वी है, ओजगुण समासाधिक्य से पैदा होता है और वह गद्य का जीवन माना जाता रहा है—

"ओजः समासभूयस्त्वमेतद्गद्यस्य जीवनम्।" ( दण्डी )

उदाहरणार्थ सुबन्धु की वासवदत्ता से एक गद्य उद्धृत किया जाता है—

"अभूदभूतपूर्वः सर्वोर्वीपतिचक्रचूडामणिश्रेणीशाणकोणकषणनिर्मलीकृतचरणनखमणिर्नृसिंह इव दर्शितहिरण्यकशिपुक्षेत्रदानविस्मयः, कृष्ण इव कृतवसुदेवतर्पणः, नारायण इव सौकर्यसमासादितधरणिमण्डलः, कंसारातिरिव जनितयशोदानन्दसमृद्धिः।"

इस गद्य में शब्द-सज्जा के साथ श्लेष का चमत्कार बड़ा हृदयग्राही हुआ है। वासवदत्ता के निर्माण का समय षष्ठ शताब्दी का पूर्वार्द्ध माना जाता है।

### ( ख ) दण्डी का 'दशकुमारचरित'

दशकुमार एक आख्यान-प्रधान ग्रन्थ है। इसमें नाना तरह की रोमाञ्चकारिणी घटनाओं का वर्णन किया गया है। कहीं भयङ्कर वन में घूमते हुए हिंस्र प्राणियों के चीत्कार का वर्णन है, कहीं समुद्र में डूबते हुए बेड़े का वर्णन है, कहीं वेश्याओं की वञ्चना का चित्र प्रस्तुत किया गया है, तो कहीं पर गृहिणी के गौरव का गान है। इस प्रकार मिथ्या या सत्य नाना तरह की घटनावली से पूर्ण होने के कारण यह ग्रन्थ बड़ा रोचक तथा सजीव बन सका है।

दण्डी कवि की दृष्टि तात्कालिक समाज को देखने में बड़ी पैनी थी, अतः उन्होंने तात्कालिक समाज का चित्रण बड़ा स्पष्ट किया है। समाज के रम्य तथा अरम्य भाग की समान भाव से आलोचना की गई है। दम्भी, तपस्वी, कपटी, ब्राह्मण, छलपरायण वेश्याजन, सभी का वर्णन

किया गया है। अपहारवर्मा के चरित-प्रसङ्ग में काममञ्जरी नामक वेश्या द्वारा मरीचि नामक तपस्वी की वञ्जना के वर्णन में चातुर्य तथा साहसिकता का बड़ा सुन्दर वर्णन किया गया है। जहां एक ओर धूमिनी सरीखी क्रूरहृदया स्त्री का वर्णन है वहीं दूसरी ओर गोमिनी सदृश पतिव्रता का भी वर्णन प्रस्तुत है।

दशकुमार के निर्माण में दण्डी ने कथानक की रमणीयता को अधिक प्रश्रय दिया है वर्णन को कम। उनकी दृष्टि में कथासूत्र का वर्णन-प्रसङ्ग में खो जाना कथाग्रंथ में अच्छा नहीं लगता था। दशकुमार की कथाओं में अवान्तर-कथा-सङ्कीर्णता भी नहीं है, प्रत्येक कथा की अलग-अलग इकाइयां हैं।

दशकुमार की गद्यशैली सरल, सरस तथा प्रवाहशालिनी है। इसका गद्य न अधिक श्लेष से संकीर्ण है, न दीर्घ समास से विषम है।

वस्तुतः दण्डी गद्य में व्यञ्जनाक्षम सरस सरल प्रवाह के प्रवर्त्तक थे, अर्थस्फुटता, मनोहर अभिव्यञ्जनशैली, पदलालित्य यह दशकुमार के खास गुण हैं। दशकुमार का रचनाकाल सप्तम शतक का उत्तरार्द्ध माना जाता है।

## ( ग ) अन्यान्य गद्यकार

बाणभट्ट के बाद के अन्यान्य कुछ लेखकों ने भी गद्यकाव्य लिखने की चेष्टा की थी, परन्तु उनमें सफलता कुछ को ही मिल सकी। कारण स्पष्ट है—गद्यकाव्य का निर्माण कठिन होता है। दण्डी को सुबन्धु के रहते-रहते जो यश मिल गया इसका प्रधान कारण यह है कि दण्डी ने चतुरता से शैली में परिवर्त्तन करके कीर्ति पा ली। बाण के बाद जिन कवियों ने गद्यकाव्य लिखने का प्रयास किया उनमें अधिकांश कवियों ने बाण का ही अनुकरण किया है। बाण की शैली में गद्य-प्रणयन करने वाले कवियों में तिलकमञ्जरी-प्रणेता 'धनपाल' तथा 'वादीभसिंह ओठयदेव' प्रसिद्ध हैं।

'धनपाल' ने धाराधीश के आश्रम में रहकर 'तिलकमञ्जरी' नामक गद्यकाव्य का प्रणयन किया। तिलकमञ्जरी में समरकेतु तथा तिलकमञ्जरी की प्रेमकथा वर्णित है। 'धनपाल का समय दशम शतक है।

'वादीभसिंह ओठयदेव' की रचना का नाम 'गद्यचिन्तामणि' है, इसमें जीवनधर का चरित वर्णित किया गया है।

अन्यान्य गद्य लेखकों में 'कृष्णचरित' प्रणेता 'अगस्त्य', 'चन्द्रप्रभाचरित' रचयिता 'शङ्करलाल', शिवराजविजय' के लेखक 'अम्बिकादत्तव्यास' आदि आते है। परन्तु इनकी रचनायें उस कोटि की नहीं हैं जिस कोटि की वासवदत्ता, दशकुमार या तिलकमञ्जरी है।

एक बात यहां मैं स्पष्ट कर देना चाहता हूँ कि मैं गद्यकाव्य-लेखकों तथा चम्पूकाव्य-लेखकों का अलग-अलग वर्ग मानता हूँ। मेरी दृष्टि में चम्पूकाव्य-लेखक गद्यकाव्य-लेखक से भिन्न वर्ग का है। इसी दृष्टिकोण से मैंने यहां चम्पूलेखक अथवा कथालेखक रूप में गद्यलेखकों की चर्चा नहीं की है। उनका अपना अलग स्थान है।

## ( घ ) बाणभट्ट की 'कादम्बरी'

बाणभट्ट की 'कादम्बरी' कथाग्रन्थ है। स्वयं बाण ने कहा है :—'धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा'। कादम्बरी में कही गई कथा गुणाढ्यकृत 'बृहत्कथा' से ली गई है। यद्यपि इस समय

गुणाढ्यरचित भूतभाषामयी अद्‌भुतार्था बृहत्कथा नहीं मिलती है तथापि ऐसा कहा जाता है कि बाणभट्ट के समय में वह मिलती रही होगी।

कादम्बरी-कथा जन्मत्रयवृत्तान्त में लिपटी होने के कारण कुछ जटिल हो गई है। एक कथा दूसरी कथा को पैदा करके उसकी समाप्ति की प्रतीक्षा करने लगती है। इसी तरह दूसरी कथा तीसरी कथा को पैदा करके उसकी समाप्ति की प्रतीक्षा करती है। इस प्रकार कुछ जटिल होकर भी कादम्बरी की कथा इतनी सरस तथा अन्त में इतनी मनोरम बनी है कि उसकी तुलना में कोई कथा टिक नहीं सकती। संक्षेप में कादम्बरी का कथासूत्र इस प्रकार है :—

## ( १ ) संक्षिप्त कथासूत्र : पूर्वार्ध

"विदिशा में शूद्रक नाम के एक राजा थे। एक समय एक चाण्डाल-कन्या पञ्जरवर्ती शुक लेकर उनके पास आई। वह अति स्पष्टभाषी तथा बहुज्ञ था। नृप के आग्रह पर उस शुक ने अपनी कथा इस प्रकार सुनाई—

'मेरे पैदा होते ही मेरी माँ मर गयी। मेरे पिता को भी शिकारियों ने मार दिया। मैं वृक्ष से गिर कर पृथ्वी पर रेंग रहा था कि दयालु जाबालि शिष्य मुझे अपने गुरु के आश्रम में ले गये। जाबालि ने अपने शिष्यों को मेरी कथा इस प्रकार सुनाई—उज्जयिनी में तारापीड़ नामक एक राजा थे, उनकी स्त्री का नाम विलासवती तथा मन्त्री का नाम शुकनास था। प्रौढ़ अवस्था में राजा को चन्द्रापीड नाम का एक बेटा हुआ। शुकनास को भी वैशम्पायन नाम का बेटा हुआ। उन दोनों को गुरुकुल में शिक्षा दी गई। शिक्षोपरान्त शुकनास ने उपदेश दिया। दिग्विजय यात्रा के प्रसङ्ग में राजकुमार चन्द्रापीड ने गन्धर्व-मिथुन का अनुसरण करते हुए एक अच्छोद नामक सरोवर पर तपस्यानिरत महाश्वेता को देखा। महाश्वेता ने चन्द्रपीड से अपनी कथा इस प्रकार कही—मैं पुण्डरीक नामक एक मुनिपुत्र से प्रेम करती थी। कामपीड़ा से उसकी मृत्यु हो गई। मैं उसका अनुगमन करना चाह रही थी कि इसी समय एक दिव्य पुरुष ने मुझसे कहा—तुम दोनों का मिलन फिर होगा। इस प्रकार कहकर वह दिव्य पुरुष पुण्डरीक के शरीर को उठा ले गया। महाश्वेता ने ही चन्द्रापीड से कादम्बरी की चर्चा की। कादम्बरी तथा चन्द्रापीड का जब साक्षात्कार हुआ तब उनमें परस्परानुराग पैदा हुआ। इसी समय चन्द्रापीड के पिता का दूत उसे बुला ले गया। चन्द्रापीड के वियोग में कादम्बरी शरीर-त्याग करने को तत्पर हुई, सखी ने उसे सान्त्वना दी और चन्द्रापीड के पास जाकर कादम्बरी की दशा उससे बताई।"

बाणभट्ट कृत पूर्वार्द्ध कादम्बरी यहीं समाप्त होती है। इसके बाद की कथा बाणभट्ट के सुपुत्र पुलिनभट्ट के द्वारा उत्तरार्ध कादम्बरी में लिखी गई है जो इस प्रकार है :—

## ( २ ) संक्षिप्त कथासूत्र : उत्तरार्ध

"चन्द्रापीड राजधानी जाने के समय वैशम्पायन को छोड़कर गये थे। पत्रलेखा के साथ जब वह पुनः आश्रम के पास आये तब बहुत ढूँढने पर भी वैशम्पायन उन्हें नहीं मिला। उन्हें बड़ा दुःख हुआ। पीछे चलकर महाश्वेता ने चन्द्रापीड से कहा कि आपका मित्र ब्राह्मणकुमार मुझे कामुक दृष्टि से देख रहा था, मैंने शाप देकर उसे शुक बना दिया। इस बात को सुनते ही चन्द्रापीड की छाती फट गई, प्राण उड़ गये। इसी समय कादम्बरी महाश्वेता से मिलने

आई, चन्द्रापीड को मरा देख कादम्बरी को बड़ा दुःख हुआ। इसी समय आकाशवाणी हुई—'शापवश चन्द्रापीड की मृत्यु हुई है। इसके शरीर को सुरक्षित रखो, कादम्बरी तथा महाश्वेता इन दोनों को ही फिर अपने प्रियतम मिलेंगे।' इन्द्रायुध को लेकर पत्रलेखा तत्काल अच्छोद सरोवर में कूद पड़ी। इन्द्रायुध के स्थान में पुण्डरीक का मित्र कपिञ्जल सरोवर से निकला। उसने कहा कि चन्द्रापीड चन्द्रमा के, वैशम्पायन पुण्डरीक के तथा इन्द्रायुध कपिञ्जल के अवतार थे।

इस प्रकार की कथा जाबालि के मुख से सुनकर शुक को पूर्वजन्म का स्मरण हो गया। वह पुनः महाश्वेता से मिलने चला। रास्ते में लक्ष्मीस्वरूपा चाण्डाल कन्या ने उसे पकड़वा कर शूद्रक के आगे उपस्थित किया।

इसी समय शापावसान समय उपस्थित हुआ। इधर शूद्रक का देह-त्याग हुआ, उधर चन्द्रापीड जी उठा। पुण्डरीक भी दिव्य लोक से आकर महाश्वेता से मिला। चन्द्रापीड का कादम्बरी के साथ और पुण्डरीक का महाश्वेता के साथ चिरप्रतीक्षित विवाह सम्पन्न हुआ, खुशियां मनायी जाने लगीं।"

## ३. कादम्बरी की विशिष्टता

कादम्बरी की कुछ अपनी विशेषताएँ हैं। कादम्बरी के पात्र इतनी सजीवता से चित्रित किये गये हैं कि वह प्रत्यक्ष दृष्ट की तरह लगते हैं। राजा शूद्रक, जाबालि, तारापीड, कादम्बरी, चन्द्रापीड, सभी पात्र इस तरह वर्णित हुए हैं कि वह सामने बैठे हुए मालूम पड़ते हैं। एक जगह आप शबर-सैन्य-प्रयाण का वर्णन पढ़कर विस्मयाभिभूत होते हैं तो जाबालि के आश्रम में पहुँच कर भावस्तिमित भी आप ही होते हैं। कादम्बरी तथा महाश्वेता का वर्णन पढ़कर जो पाठक लोकान्तर में उपस्थित-सा हो उठता है वही पाठक अच्छोद सरोवर का वर्णन पढ़कर सुधासिक्त हो उठता है। शुकनासोपदेश पढ़कर जिसका हृदय निर्मल दर्पण-सा हो जाता है, उसी का हृदय जाबालि के आश्रम में—"परिचितशाखामृगकराकृष्टि-निष्कास्यमान-प्रवेश्यमान-जरदन्धतापसम्' देखकर प्राणिमैत्री के भाव में विभोर हो उठता है।

अलङ्कारों के प्रयोग से अर्थ का स्पष्टीकरण, अलङ्कार के माध्यम से नानाशास्त्रवृत्त का ज्ञान-प्रदर्शन आदि कुछ ऐसी बातें हैं जिनका विस्तारपूर्वक वर्णन इस स्थान में अनुपयुक्त होगा, अतः यहां कुछ स्थूल बातें कहकर ही सन्तोष करना है।

भाषा-समृद्धि की दृष्टि से कादम्बरी अद्वितीय है। भाषा-समृद्धि को देखकर ही पाश्चात्य पण्डितों ने बाणभट्ट की कादम्बरी को अरण्यानी कहा है। उनका कहना है कि बाण का गद्य एक ऐसा जङ्गल है जिसमें झाड़ियों को साफ किये विना आगे बढ़ना कठिन है और उसमें कुछ अप्रसिद्धार्थक पद-समूहरूप दुष्ट जन्तु प्रवेश करनेवालों की प्रतीक्षा में रहते हैं।

परन्तु बात ऐसी नहीं है। जो पाश्चात्य पण्डित संस्कृत के बारे में जानते हैं, संस्कृत नहीं जानते उनकी ही ऐसी धारणा हो सकती है।

वस्तुतः बाण की कादम्बरी एक सतमहला भवन है, जिसके किसी प्रकोष्ठ में सुन्दर वस्त्रावृत्ता एवं अलंकृता सुन्दरी का चित्र है, किसी प्रकोष्ठ में शिकार करके लाये गये भालू, बाघ आदि जन्तुओं की खालें हैं, किसी में खरस्रोता नदी का चित्र है और कहीं लड़ाई के मैदान का

पेंटिंग है। उस प्रासाद में पैठकर यदि कोई कायर बाघ-भालू की खालों को देखकर ही भय का अनुभव करता है और भाग खड़ा होता है तो यह उसकी दुर्बलता है, इसमें उस प्रासाद का क्या दोष।

## ४. उत्तरार्ध कादम्बरी

जितने गुण पूर्वार्ध कादम्बरी में हैं उतने ही गुण मात्रा में कुछ न्यून होकर भी उत्तरार्ध कादम्बरी में विद्यमान हैं। बाणभट्ट की कादम्बरी कथा चल ही रही थी, कवि ने चन्द्रापीड़ को कादम्बरी के समक्ष उपस्थित भर किया था कि वह संसार से विदा हो गया। सरस कथा के बीच में ही टूट जाने पर लोगों को दुःख हुआ। बाणभट्ट के बेटे को यह बात खली। उसने साहस किया—

**'याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्धं विच्छेदमाप भुवि यस्तु कथाप्रबन्धः।**
**दुःखं सतां तदसमाप्तिकृतं विलोक्य प्रारब्ध एष हि मया न कवित्वदर्पात्॥**

बाणभट्ट के पुत्र उत्तरार्ध-कादम्बरी-रचयिता—वक्ष्यमाण पुलिनभट्ट को यह मालूम था कि जिस मन्दगम्भीर प्रवाह से कादम्बरी की कथा को उसके पिता ने यहां तक पहुँचाया है, उसे वह उस रूप में नहीं ले चल सकेगा। परन्तु करता क्या, वह उस अधूरी कथा को उसी रूप में छोड़ भी तो नहीं सकता था, उसकी अन्तरात्मा में यह विश्वास था कि लोग कादम्बरी की कथा मात्र जानने के लिये भी निम्नकोटि की मेरी रचना को बिना किसी नुक्ताचीनी के अवश्य पढ़ेंगे।

**'कादम्बरीरसभरेण समस्त एव मत्तो न किञ्चिदपि चेतयते जनोऽयम्।'**

यह बात है कि उसे अपनी ज्ञानगरिमा का अन्दाज था, परन्तु इसी के साथ यह बात भी उसकी वाणी से स्पष्ट मालूम पड़ती है कि वह भरपूर कोशिश करके बाणरचित भाग से स्वरचित भाग को मिलाकर दोनों में एकाकारता लाने का प्रयास करेगा। उसका मङ्गलाचरण श्लोक इस कथन की ओर इशारा करता है—

**'देहद्वयार्धघटनारचितं शरीरमेकं ययोरनुपलक्षितसन्धिभेदम्।**
**वन्दे सुदुर्घटकथा-परिशेषसिद्ध्यै स्रष्टुर्गुरू गिरिसुतापरमेश्वरौ तौ॥'**

## ५. उत्तरार्ध कादम्बरी के प्रणेता का नाम

उत्तरार्ध कादम्बरी बाणभट्ट के पुत्र की रचना है यह बात उत्तरार्ध कादम्बरी के मङ्गलाचरण से प्रमाणित है। यहाँ इस बात पर विचार करना है कि बाणभट्ट के पुत्र कादम्बरी-पूरक कविवर का नाम क्या था। बाण ने उसका नाम नहीं लिखा है। स्वयं वह भी इस प्रसङ्ग में मौन हैं। धनपाल ने तिलकमञ्जरी नामक अपने ग्रन्थ में उसका नाम पुलिन्दभट्ट कहा है—

**'केवलोऽपि स्फुरन् बाणः करोति विमदान् कवीन्।**
**किं पुनः क्लृप्तसन्धान-पुलिन्दकृतसन्निधिः॥'**

**'Dr. Stein's Catalogue of Sanskrit Mss at Jammu'.** नामक अपने निबन्ध में डॉ० बुह्लर महोदय ने बाणभट्ट के पुत्र उत्तरार्ध कादम्बरी प्रणेता का नाम 'भूषणभट्ट' लिखा है—

प्रो० भाण्डारकर महोदय ने आधुनिक अनुसंधान के आधार पर बाणभट्ट के पुत्र का नाम, 'पुलिनभट्ट' कहा है। इन तीनों में से सबसे प्राचीन साक्ष्य धनपाल का ही है। अतः पुलिन्दभट्ट यही नाम होना चाहिये। जहाँ तक मेरी आत्मा का सम्बन्ध है मुझे पुलिनभट्ट यही नाम सबसे अधिक प्रिय है। यदि बाणभट्ट होते तो मैं उनसे भी यह पूछने का साहस कर बैठता कि आपने पुलिन न कहकर अपने बेटे को पुलिन्द क्यों कहा ?

## ६. पुलिनभट्ट का समय

सौभाग्यवश पुलिनभट्ट बाणभट्ट के पुत्र थे, जिनका समय अतिनिर्णीत है। बाणभट्ट श्रीहर्षदेव के समकालिक थे। श्रीहर्षदेव का समय चीनी यात्री 'ह्वेनत्सांग' के प्रामाणिक प्रवास-वृत्त से ही निश्चित है। उसके अनुसार श्रीहर्षदेव का समय ६०६ से ६४८ ई० सिद्ध है। उसी दृढ आधार पर बाणभट्ट का समय सप्तम सतक माना जाता है। फलतः पुलिनभट्ट का समय भी यही होगा। बाणभट्ट के समय के सम्बन्ध में अधिक विस्तार से जानने के लिए बाणभट्ट से सम्बद्ध संस्कृत-साहित्येतिहास का अंश देखना चाहिये।

## ७. संस्कृत गद्य-कवियों में पुलिनभट्ट का स्थान

संस्कृत गद्यकवियों में बाणभट्ट का स्थान सर्वोच्च है। बाणभट्ट ने पाञ्चाली रीति एवं ओजगुण के आश्रयण द्वारा अपने काव्य को काफी समुन्नत बनाया है। सरस सरल वाक्यों के प्रयोग से लोगों को आकृष्ट किया है। श्लेषबन्ध से तथा कथाविन्यास शिल्प अपनी कृति को महत्ता दी है। बाणपुत्र पुलिन ने भी बड़ी सावधानता के साथ अपने पिता के पदचिह्नों पर चलने का प्रयास किया है। 'अपि चेदानीमानीतस्यापि कुमारस्य न ददाति तरलतालज्जिता लज्जेव दर्शनम्' इस वाक्य से अपने ग्रन्थ को प्रारम्भ करते हुए पुलिन भट्ट के हृदय में बैठी हुई सावधानता झांक रही है। इसी सावधानी के फलस्वरूप पुलिनभट्ट को बड़ी सफलता मिली है। यह बात सिद्ध है कि पुलिन भट्ट ने अपने अथक प्रयास से अपने को योग्य पुत्र प्रमाणित करके दिखला दिया है। वह कवि-गुणों में केवल अपने पिता से थोड़ा कम है। हिमालय के सामने मैनाक अवश्य बौना लगता रहा होगा, परन्तु किसी भी वृक्ष से वह ऊँचा ही दीखता रहा होगा।

## ८. पुलिनभट्ट की भाषाशैली

बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित में गद्य-कवियों के लिए श्लोक कहा है—

"नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुर्लभम् ॥"

गद्यकाव्य का यही मापदण्ड है। इसी तौल से जो जितना वजनी उतरेगा उतने गौरव का पात्र माना जायगा। पुलिनभट्ट की उत्तरार्ध कादम्बरी को भी इसी दृष्टि से परखना चाहिये। आपको मालूम है कि पुलिनभट्ट उस कादम्बरी की अधूरी कहानी को पूर्णता देने चला है जो संस्कृत गद्यकाव्य की सर्वोच्च रचना है। इस स्थिति में यदि वह चाहता तो पूर्वार्ध कादम्बरी के अनुकरण पर कुछ आश्रमों की, कुछ मुनियों की, वर्णना का अवसर बनाकर अपनी रचना में पूर्वार्द्ध कादम्बरी से मिलते-जुलते वर्णनों की सृष्टि कर सकता था। इस प्रकार वह अपने ग्रन्थ

में कुछ अन्यच्छायायोनि अर्थों को समाविष्ट करके अपने काव्य को अधिक आकर्षक बना सकता था, परन्तु ऐसा उसने नहीं किया, क्योंकि उसे अपने पिता की उपर्युक्त चेतावनी याद थी। उसने जहां तक बन सका 'नवोऽर्थः' वाली बात पर ध्यान दिया। 'अग्राम्या जातिः' का तो उसने अपने पिता की तरह ही सदा ख्याल रखा। 'श्लेषोक्लिष्टः' के लिए इतने उदाहरण ही पर्याप्त हैं—

**"ये सकलङ्काः कृपाणा इव स्नेहेनैव पारुष्यं भजन्ते। गुणयुक्ताः सायका इव स्वपक्षाश्रयेण फलेनैव दूरं विक्षिप्यन्ते। सरागाः पल्लवा इव दिवसा-रूढथैवापरज्यन्ते। भूतिपराङ्मुखा दर्पणा इवाभिमुख्येन सर्वं प्रतीपं गृह्णन्ति।"**

'स्फुटो रसः' वाले अंश में तो पुलिन भट्ट ने बड़ी सफलता प्रकाशित की है। उसकी कथा जब प्रारम्भ होती है तब उसे करुणविप्रलम्भ रस की पुष्टि करने का अवसर मिलता है जिसे उसने बड़ी सफलता से निभाया है। आगे चलकर भी उसकी कवित्व शक्ति प्रसङ्गागत वर्णनों में रसधारा-प्रवाही बनी रही है, यह बात कादम्बरी उत्तरार्ध के पाठकों को स्पष्ट नजर आयेगी। विकटाक्षरबन्धता से मतलब है समासभूयस्त्व तथा रसानुकूलवर्णत्व का। इस दोनों अंशों में पुलिनभट्ट को काफी साफल्य प्राप्त है यह बात भी कादम्बरी उत्तरार्ध के साक्ष्य से प्रमाणित होती है।

## ९. पुलिनभट्ट की आलङ्कारिता

इस प्रसङ्ग में मैं उत्तरार्ध कादम्बरी से कुछ अंश उद्धृत करके आपके समक्ष विचारार्थ रख देता हूँ। आप स्वयं परीक्षा करके कोटि निर्धारण कर लें—

**'प्रकटितरागं हृदयमिव कादम्बर्यास्त्रपया पलायमानमदृश्यत रविमण्डलम्।'**

**'पल्लवशयनमिव सन्ध्यारागमरचयद्यामिनी' 'परिचारक इव चन्द्रमणिशिला-तल्पतल्पमकल्पयत्प्रदोषः। ( सन्ध्यावर्णन श्लेषोत्थापित उपमा )**

**'अपि च तस्याश्चन्दनपरिमल इव दक्षिणानिलेन सह समागच्छति मोहः। चक्राह्वशाप इव निशाया सहापतति प्रजागरत्रासः। प्रतिध्वनितानीव वलभीकपोत-कूजितैः सहाविर्भवन्ति दुःखानि। मधुकर इवोपवनकुसुमामोदेन सहोपसर्पति मरणा-भिलाषः।' ( सन्ध्यावर्णन, सहोक्ति उपमासंकर )**

**'पदमिव जलदकालस्य, प्रतिपक्षमिव सर्वसन्तापानाम्, निजावासमिव अङ्गिनः, निर्गममार्गमिव सुरभिमासस्य, आश्रयमिव मकरध्वजस्य।' ( लतामण्डपवर्णन, मालोपमा )**

इस तरह आप स्वयं कादम्बरी उत्तरार्ध से बहुत अधिक मात्रा में सुप्रयुक्त अलङ्कारों के उदाहरण खोज सकते हैं।

## १०. पुलिनभट्ट का शास्त्रज्ञान

जहाँ तक शास्त्रज्ञान का सम्बन्ध है, पुलिनभट्ट में वह प्रचुर मात्रा में विद्यमान था। कवि होने के लिए पहले शास्त्रज्ञान का अर्जन ही आवश्यक होता है क्योंकि कविता समस्त शास्त्र-ज्ञान का रस मानी जाती है—**'सा हि सर्वासामेव विद्यानां निष्यन्दः'** (राजशेखर)। काव्य-कारणनिरूपण प्रसङ्ग में आलङ्कारिक शिरोमणि मम्मटभट्ट ने लिखा है—

'शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।
काव्यज्ञशिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे।'

पुलिनभट्ट को कहाँ तक शास्त्रज्ञान था यह नहीं कहकर इतने शास्त्रों का ज्ञान था यही बताने का प्रयास किया जायगा जिससे अवशिष्ट शास्त्रों के ज्ञान की सूचना देनेवाले प्रसङ्गों के मिलने पर आप स्वयं पुलिनभट्ट के तत्तच्छास्त्रज्ञान का अनुमान कर लेंगे।

**(क) दर्शनज्ञान**

"त्रिगुणात्मकस्य प्रधानस्यापि परिणामात्परमाण्वादेर्ब्रह्माण्डपर्यन्तस्य०।"

"कर्मणां वा शुभाशुभानां विपाकस्वभावात्।"

"आगमप्रामाण्यादेवाभ्युपगतानि।" "उपरिष्टाद् गन्तुमुद्यतं मे सत्त्वाख्यं ज्योतिः।"

**(ख) पुराणज्ञान**

'महेन्द्रपदवर्त्तिनो नहुषस्य राजर्षेरगस्त्यशापादजगरता।'

"सौदासस्य च वसिष्ठसुतशापादजगरता।"

"असुरगुरुशापाच्च ययातेस्तारुण्य एव जरसा भङ्गः। त्रिशङ्कोश्च पितृशापाच्चाण्डालभावः।"

**(ग) द्रव्यगुणविज्ञान**

'नानाविधद्रव्यसंयोगानां मरणमदनाद्युद्दीपनाहरणवशीकरण०।'

**(घ) धर्मशास्त्रज्ञान**

'फलानि तु चाण्डालतोऽपि प्रतिगृह्यन्त एव। पानीयमपि चाण्डालभाण्डादपि भुवि पतितं पवित्रमेवेत्येवं जनः कथयति।"

**(ङ) अस्त्रविद्याज्ञान**

"हस्तस्थितकाण्डकोदण्डैश्च, प्रासप्रचण्डपाणिभिश्च, सेलग्राहिभिश्च।"

**(च) ज्योतिषज्ञान**

"यथा सर्व एव ग्रहाः स्थितास्तथाऽस्मन्मतेन देवस्य गमनमेव वर्त्तमानेन शस्यते।"

"अपरमपि कर्मानुरोधाद्व्राजेच्छैव कालः।"

"अन्यदात्ययिकेषु कार्येषु कार्यपराणां दिवसनिरूपणेव कीदृशी।"

इस प्रकार हम देखते हैं कि पुलिन भट्ट को शास्त्रज्ञान पर्याप्त था।

इन सारी बातों पर विचार करने पर कादम्बरी उत्तरार्ध के निर्माता बाणपुत्र पुलिन भट्ट महापण्डित तथा महाकवि सिद्ध होते हैं। उनकी एकमात्र रचना उत्तरार्ध कादम्बरी अमर कृति है।

रामचन्द्र मिश्र

॥ श्रीः ॥

# कादम्बरी

## संस्कृत-हिन्दीव्याख्याद्वयोपेता

## उत्तरभागः

### मङ्गलाचरणम्

देहद्वयार्धघटनारचितं शरीरमेकं ययोरनुपलक्षितसंधिभेदम् ।
वन्दे सुदुर्घटकथापरिशेषसिद्धयै स्रष्टुर्गुरू गिरिसुतापरमेश्वरौ तौ ॥ १ ॥

---

कज्जलाविलगोपालबालानयनवासतः । इव श्यामः श्रियं दिश्यान्मम केशीनिषूदनः ॥ १ ॥
अहं वाग्वरिवस्यायां सदा निरतमानसः । सतामनुग्रहेणैव वर्द्धितोत्साहसाहसः ॥ २ ॥
कादम्बरीप्रबन्धस्य प्रथितस्य महीतले । उत्तरार्धं चिकीर्षामि प्रकाशपरिबृंहितम् ॥ ३ ॥
सदूषणापि स्वदते व्याख्या स्वीयतया यतः । तदत्र सन्तो जायन्तां स्वीये वस्तुनि सादराः ॥ ४ ॥

उत्तरार्धकादम्बरीं रचयितुमुपक्रममाणो बाणतनयश्रिकीर्षितस्य प्रबन्धस्य निर्विघ्नपरिसमाप्ति-प्रचारादिकामनया शिष्टाचारपरिप्राप्तं मङ्गलं ग्रन्थादावुपनिबध्नाति—देहद्वयेति—ययोः देहद्वयार्धघटना-रचितं शरीरम् अनुपलक्षितसन्धिभेदम् एकम्, सुदुर्घटकथापरिशेषसिद्धयै तौ स्रष्टुर्गुरू गिरिसुतापरमेश्वरौ वन्दे इत्यन्वयः । ययोः पार्वतीशिवयोः देहद्वयं स्त्रीशरीरं पुरुषशरीरञ्च तयोरर्धे अर्धभागौ तयोर्घटनया योजनेन रचितं निर्मितं शरीरं देहः अर्धनारीपुरुषवपुः अनुपलक्षितसन्धिभेदम् अज्ञायमानमिलनकृत-भिन्नभावम् अत एव च एकम्, सुदुर्घटायाः कर्तुमशक्याया असुकराया वा कथायाः कादम्बरीलक्षणस्य कथाग्रन्थस्य यः परिशेषः अवशिष्टभागस्तस्य सिद्धयै निष्पत्तये तौ स्रष्टुर्गुरू प्रपञ्चमातापितरौ गिरिसु-तापरमेश्वरौ वन्दे प्रणमामि । अर्धनारीश्वरात्मकस्य शिवस्य स्तुतिरत्रोपनिबद्धा । पृथग्वस्तुद्वययोजनायां सुघटितायामपि योजनचिह्नं तत्कृतो भेदश्च प्रतिभासते, अत्राधंनारीश्वरवपुषि तु तदप्रतिभासोऽनादि-युक्तत्वसामर्थ्यातिशयशालित्वप्रगाढप्रीतिमत्त्वानि गमयति । कथायाः सुदुर्घटायाः परिशेषस्य सिद्धये तादृ-शस्य शिवस्य नमनमुपनिबद्ध्यमानं पूर्वार्धकथया सहोत्तरार्धकथायाः सम्पादनीयां सुश्लिष्टतां व्यञ्जयति । गिरिसुतापरमेश्वरयोरन्यतरस्य प्रणत्यैवोपपत्तौ द्वयोर्नमनमुपनिबद्ध्यमानं वागर्थाविव नित्यसंश्लिष्टयो-स्तयोराराधनेन वागर्थपरिस्फूर्तिद्वारा ग्रन्थप्रणयनक्षमत्वमाशंसति । यौ पार्वतीपरमेश्वरौ पृथग्भूत-देहद्वयघटनया निष्पाद्यमेकं शरीरं धारयन्तावपि योजनकृतसन्धिभेदं न बिभृतस्तौ जगज्जननप्रथितौ शिवौ कष्टसम्पाद्यकादम्बरीकथापूर्तये प्रणमामीति वाक्यार्थः । देहद्वयघटितस्यापि शरीरस्य सन्धिभेदानु-

---

दो देहों के आधे-आधे भागों को एक जगह करके बनाया गया होकर भी जिनके एक शरीर में जोड़ के चिह्न का कहीं पता नहीं चलता है, कठिन निर्वाह कथा के परिशेष की पूर्ति के लिये मैं सृष्टि के जननी एवं जनक उन पार्वती और परमेश्वर को प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥

व्याधूतकेसरसटाविकरालवक्त्रं हस्ताग्रविस्फुरितशङ्खगदासिचक्रम् ।
आविष्कृतं सपदि येन नृसिंहरूपं नारायणं तमपि विश्वसृजं नमामि ॥ २ ॥

## उपोद्घातः

आर्यं यमर्चति गृहे गृह एव लोकः पुण्यैः कृतश्च यत एव ममात्मलाभः ।
स्रष्टैव येन च कथेयमनन्यशक्या वागीश्वरं पितरमेव तमानतोऽस्मि ॥ १ ॥
याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्धं विच्छेदमाप भुवि यस्तु कथाप्रबन्धः ।
दुःखं सतां यदसमाप्तिकृतं विलोक्य प्रारब्ध एव स मया न कवित्वदर्पात् ॥ २ ॥

---

पङ्कदया व्यतिरेकाभिव्यक्तिर्भवति । गिरिसुतापरमेश्वरविषयः । कविगतो भावश्च प्रधानभूतः । वसन्ततिलकं वृत्तम्, 'उक्तं वसन्ततिलकं तभजा जगौ गः' इति तल्लक्षणात् ॥ १ ॥

व्याधूतेति०—विघ्नप्राचुर्ये मङ्गलप्राचुर्यमावश्यकं तदिह विघ्नप्राचुर्यसंभावनाकृतं मङ्गलान्तरमुपनिबद्ध्यमानं बोध्यम् । येन विश्वसृजा जगन्निर्माणदक्षेण चतुर्भुजेन भगवता व्याधूताः कम्पिताः याः केसरसटाः स्कन्धस्थितबालराशयः ताभिः विकरालम् भयजनकं वक्त्रं मुखं यस्य तं तादृशम्, हस्ताग्रे कराग्रभागे विस्फुरितानि देदीप्यमानानि शङ्खगदासिचक्राणि पाञ्चजन्यकौमोदकीनन्दकसुदर्शननामप्रसिद्धानि तत्तदस्त्राणि यस्य तत् तथोक्तम्, नृसिंहरूपं नरसिंहमिलितं विलक्षणं रूपं स्वीयं वपुः सपदि तत्काल एव आविष्कृतं प्रकटितं तमपि विश्वसृजं जगन्निर्मातारं नारायणं नमामि प्रणतोऽस्मि । कम्पमानकेसरभयङ्करवक्त्रं करविद्योतमानशङ्खगदासिचक्रं प्रह्लादेन कृते ध्याने सद्यः प्रकटीकृतनृसिंहरूपाडम्बरं विश्वनिर्मातारञ्च विष्णुं प्रति प्रणतोऽस्मीत्यर्थः । नृसिंहस्याज्ञानविन[illegible]कतया सदा सन्निहितास्ततया विघ्ननिवारणक्षमतया चेयं स्तुतिरुपयुक्ता । पूर्वोक्तमेव वृत्तम् ॥ २ ॥

आर्यमिति०—आर्यं पूजनीयं यं तातं गृहे गृहे सर्वेषु गृहेषु लोकः सकलो जन एव अर्चति पूजयति, पुण्यैः पूर्वतनसुकृतैश्च यतः तातात् मया एतद्ग्रन्थपूरणप्रवृत्तेन पुत्रेण आत्मलाभः कृतः जन्म प्राप्तम्, येन तातेन अनन्यशक्या इतरजनासम्पाद्या कथा सृष्टा रचिता एव, वागीश्वरम् सरस्वतीमधिकुर्वाणम् वशीकृतवाग्देवतं तं प्रसिद्धं पितरं स्वजनकं बाणम् आनतोऽस्मि । अयमाशयः—यस्य मम पितुः प्रतिगृहं पूजा क्रियते, प्राक्तनपुण्यप्रभावादेव यतोऽधन्यस्यापि मम जन्माजायत, यश्चान्यकविसंरम्भाविषयामिमां कादम्बरीं नाम कथां सृष्टवान् , तं स्वतातं प्रति प्रणतोऽस्मीति, अन्यत्सुगमम् ॥ १ ॥

याते दिवमिति०—पितरि मम जनके बाणे दिवं स्वर्गं याते मृते सति तद्वचसा बाणवचनेन सार्धम् सह एव यः कथाप्रबन्धः कादम्बरीनामा कथाग्रन्थः विच्छेदमाप विरतरचनाव्यापारतया त्रुटिम् आसादयामास, सतां सज्जनपण्डितानाम् तदसमाप्तिकृतं तद्ग्रन्थापूर्त्तिनिमित्तकम् दुःखं मनःखेदं विलोक्य ज्ञात्वा एव स कथाग्रन्थो मया प्रारब्धः पूरयितुमुपक्रान्तः, कवित्वदर्पात् कवितानिर्माणप्रौढिगर्वतो न उपक्रान्त इति शेषः । मम पितरि मृते—तद्वचसि विरते सति—तेन सहैव तदुपक्रान्ता कथापि विरता जाता, सन्तस्ततः खेदमन्वभवन्निति सतां मनःखेदस्यापनिनीषैवात्र स्वपित्रारब्धकथापूर्तये प्रवृत्तौ कारणं न पुनः स्वपाण्डित्यप्रकर्षप्रकटनाभिरुचिरिति तात्पर्यम् । एतेन विनयः प्रकटितः । स्पष्टमन्यत् ॥

---

कंपाई गई केसर-सटा से भीषण मुखवाले एवं हाथों में शङ्ख, गदा, खड्ग तथा चक्र धारण करनेवाले नृसिंहरूप को जिसने सद्यः प्रकट कर दिया था, मैं उस विश्वनिर्माता नारायण को भी नमस्कार करता हूँ ॥ २ ॥

जिस आर्य की पूजा लोग घर-घर में किया करते हैं और अपने पुण्यों के बल पर मैंने जिससे जन्म प्राप्त किया है, एवं दूसरे द्वारा नहीं बनाई जा सकनेवाली इस कथा की जिसने सृष्टि की है मैं उस वाणी के समर्थ-अधिकारी पितृदेव के चरणों में प्रणत हूँ ॥ १ ॥

मेरे पिता जी के स्वर्ग चले जाने से उनकी वाणी के साथ साथ ही जिस कथा का विच्छेद हो गया था, उसकी असमाप्ति से होने वाले सज्जनों के मनोदुःख को देख करके ही मैंने पुनः इस कथा को शुरू किया है, अपने कवित्व के अभिमान से नहीं ॥ २ ॥

गद्ये कृतेऽपि गुरुणा तु तथाक्षराणि यन्निर्गतानि पितुरेव स मेऽनुभावः।
एकप्लवामृतरसास्पदचन्द्रपादसंपर्क एव हि मृगाङ्कमणेर्द्रवाय ॥ ३ ॥
गङ्गां प्रविश्य भुवि तन्मयतामुपेत्य स्फीताः समुद्रमितरा अपि यान्ति नद्यः।
आसिन्धुगामिनि पितुर्वचनप्रवाहे क्षिप्ता कथानुघटनाय मयापि वाणी ॥ ४ ॥
कादम्बरीरसभरेण समस्त एव मत्तो न किंचिदपि चेतयते जनोऽयम्।
भीतोऽस्मि यन्न रसवर्णविवर्जितेन तच्छेषमात्मवचसाप्यनुसंदधानः ॥ ५ ॥

---

गद्ये कृतेऽपीति०—गुरुणा मम पित्रा गद्ये गद्यकाव्यात्मकेऽत्र ग्रन्थे कृतेऽपि विरचितेऽपि यत् तथा तेन पित्रानुसृतेन प्रकारेण। अक्षराणि निर्गतानि मयापि लिखितानि स मम पितुरेव अनुभावः अनुग्रहः। तत्र दृष्टान्तमाह—एकेति०—एको मुख्यः प्लवः प्रवाहो यत्र तादृशो योऽमृतरसस्तदास्पदं तत्स्थानं यश्चन्द्रस्तत्पादसंपर्कः तदीयकिरणपरामर्श एव मृगाङ्कमणेश्चन्द्रकान्तमणेः द्रवाय स्रवाय जायत इति शेषः। अयमाशयः—यथा-पीयूषपूर्णस्य चन्द्रमसः करैः सम्पर्क एव चन्द्रकान्तमणेः द्रवीकरणाय प्रभवति, तथैव पित्रा मम कृतेऽलौकिके गद्यकाव्ये तदनुरूपगद्यकाव्यप्रणयनसमर्थताऽपि मम पितुरनुकम्पयैव जाता इति। स्फुटो दृष्टान्तः ॥ ३ ॥

गङ्गामिति०—भुवि संसारे इतराः साधारणप्रवाहा अपि तास्ता लघुकायाः नद्यः गङ्गां प्रविश्य गङ्गया मिलित्वा तन्मयताम् उपेत्य तदभिन्नतामासाद्य स्फीताः स्वच्छजलाः सरयः समुद्रं यान्ति सागरमवतरन्ति, (तद्वत्) आसिन्धुगामिनि समुद्रपर्यन्तगामिनि पितुर्वचनप्रवाहे मम तातस्य वचनविन्यासे कथात्मनि कथानुघटनाय कथासम्बन्धयोजनाय मयाऽपि वाणी वचनविन्यासः क्षिप्ता प्रेरिता। यथा साधारणनद्योऽपि गङ्गादिमहानदीसम्पर्कमासाद्य तन्महिम्ना समुद्रमासादयन्ति तथैव मदीया निर्गुणा वाक् स्वयं सहृदयानावर्जिकाऽपि सती मत्पितृवचनसम्पर्कमहिम्ना लोकाननुरञ्जयितुमीशीतेतिप्रत्ययेनैव कथामिमां पूरयितुमस्मि प्रवृत्तो नतु स्वप्रतिभाप्रौढिगर्वेणेति तात्पर्यम्। अस्मिन् पूर्वस्मिंश्च पद्ये प्रकृताप्रकृतयोर्बिम्बप्रतिबिम्बभावाद् दृष्टान्तालङ्कारः, अन्यत्समानम् ॥ ४ ॥

कादम्बरीति०—समस्त एव सम्पूर्ण एव अयं जनो लोकः कादम्बरीरसभरेण कादम्बरी कथाग्रन्थः मद्यञ्च तस्या रसभरेण शृङ्गारादिना माधुर्येण च मत्तः क्षीबतां गमितः सन् न किञ्चिदपि चेतयते अनुध्यायति, यत् यस्मात् रसवर्णविवर्जितेन रसोद्बोधक्षमवर्णविन्यासशून्येन आत्मवचसा स्वीयवचनेन तच्छेषं कादम्बर्या अवशिष्यमाणं भागम् अनुसन्दधानः पूरयन् न भीतोऽस्मि। अयमाशयः—कादम्बर्याः कथया मद्यरूपया लोकस्तथा मत्ततां गमितो यथा त्रुटिपूर्णामपि मम वाचं नैव तथात्वेन ग्रहीष्यति, अतोऽहं सदोषयाऽपि स्ववाचा स्वपित्रारब्धायाः कथायाः पूर्त्यै प्रयस्यन्नोपहास्योऽस्मीति। यद्वा—अयमेव कादम्बरीकथारसभरेण तथा मत्तो यथाऽगुणयाऽपि स्ववाचा तच्छेषं पूरयन्न बिभेमि, मत्तस्य भयाभावादिति। अन्यस्य श्रोतृवर्गस्य मत्तत्वे स्वस्य वा मत्तत्वे त्रुटिपूर्णवचनद्वारापि कथाऽनुसन्धाने भयाभावादिति परमार्थः। 'रसवर्णविवर्जितेन' इति स्ववचोविशेषणं भयस्यौचित्यं गमयितुम्। 'मत्तोऽयं जनः' इति च तदभावे कारणं बोध्यम् ॥ ५ ॥

---

मेरे पिता जी के द्वारा गद्य के लिखे जाने के बाद भी मेरी कलम से कुछ अक्षर जो निकल पड़े हैं वह मेरे पिता जी का ही प्रभाव है, चन्द्रकान्तमणि पसीजने में अमृतरस से परिपूर्ण चन्द्रमा की किरणों का सम्पर्क ही तो कारण हुआ करता है ॥ ३ ॥

गङ्गा में मिलकर तन्मयता प्राप्त कर लेने के कारण स्वच्छ हो जानेवाली साधारण नदियाँ भी समुद्र तक पहुँच जाती हैं, (इसी बल पर) सिन्धुपर्यन्तगामी पितृदेव के वचन-प्रवाह में कहानी के सिलसिले को जोड़ देने के उद्देश्य से मैंने भी अपनी वाणी डाल दी है ॥ ४ ॥

कादम्बरी कथारूप मद्य के रस से यह समस्त संसार इतना मत्त हो रहा है कि उसे तनिक भी चेतना नहीं बच रही है। इसीलिये रसव्यञ्जकवर्ण से रहित अपने वचनों से कथाशेष का अनुसन्धान करने में प्रवृत्त होकर भी मैं भयभीत नहीं हो रहा हूँ ॥ ५ ॥

बीजानि गर्भितफलानि विकासभाञ्जि वप्त्रैव[1] यान्युचितकर्मबलात्कृतानि ।
उत्कृष्टभूमिविततानि च यान्ति पोषं तान्येव तस्य तनयेन तु संहृतानि ॥ ६ ॥

## चन्द्रापीडकथा

'अपि चेदानीमानीतस्यापि कुमारस्य न ददाति तरलतालज्जिता लज्जैव दर्शनम्। मनोभवविकारवेदनाविलक्षं वैलक्ष्यमेव न पुरस्तिष्ठति। अप्रतिपत्तिसाध्वसजडा जडतैव नोपसर्पति। स्वयमुपसर्पणलघु लाघवमेव तत्प्रतिपत्तिस्थैर्यं नावलम्बते। बलात्तदानयनाप-

---

बीजानीति०—वप्त्रा वपनकर्त्रा कृषकेण गर्भितफलानि फलगर्भाणि बीजानि उचितकर्मबलात् आवश्यकसेकादिद्वारा विकासभाञ्जि विकसितानि कृतानि, उत्कृष्टभूमिविततानि योग्योर्वरभूमिस्थापितानि तानि पुष्टिं यान्ति पुष्यमाणानि बीजानि तु तस्य तनयेन संहृतानि एकत्रीकृतानि। यथा कश्चन कृषको गर्भितफलानि बीजान्यानीतवानिति, तेन; उचितसेकादिद्वारा विकासितानि, तानि बीजानि समुचितक्षेत्रमाहात्म्येन पुष्टानि भवन्ति; तत्तनयश्च तान्येव बीजानि संहरति, तथैवाहं पित्रारब्धायाः स्वयं विकसितायाश्चास्याः कथाया उपसंहारमात्रं कर्तुमुद्यतोऽस्मि। नहि ममात्र किमपि कौशलं कृषकसुतस्येव तत्रेति भावः। यच्च केचन संहृतानीति पदस्य नाशितानीति प्रतिपाद्यमास्थाय सुरसानि पितुर्वचनानि विरसैर्वचनैः संयोज्य नाशितानि मयेति भावं वर्णयन्ति, तदनतिहृद्यम्, तथा ज्ञाने पूरणप्रवृत्तेरनुदयात्, मदुक्तोऽर्थस्तु सर्वसाधिक इति ॥ ६ ॥

'आनयामि तं देव' मित्युक्त्वा गता पत्रलेखा, सा चन्द्रापीडाय कादम्बर्याः स्थितिमावेदयन्ती कथयति—इदानीमिति०—अपि च इतोऽधिकमपि शृणोतु भवान् इति पूर्वतो योजनार्थम्। इदानीम् चन्द्रापीडदर्शनं विना मम म्रियमाणतायामपि। आनीतस्य पत्रलेखया प्रयत्नादत्र प्रापितस्यापि कुमारस्य चन्द्रापीडस्य। तरलतालज्जिता—तरलतायाः लज्जिता तरलता चञ्चलता स्यादिति त्रपयेव लज्जा मे मह्यम् दर्शनं न ददाति। कुमारेऽत्र कथञ्चिदागतेऽपि तरलता स्यादिति लज्जयेवाहं लज्जमाना कुमारमीक्षितुं न क्षमा स्यामिति भावः। मनोभवविकाराः सन्तापादयः कामविकाराः तेषां वेदनाः कष्टानि ताभिर्विलक्षं गतप्रतिभं मन्दमित्यर्थः। वैलक्ष्यम् लज्जाशीलत्वं न पुरस्तिष्ठति अग्रे तिष्ठति। कामवेदनायाः कियदंशेन तादृशी अप्रतिभता जाता यथाऽऽगतस्यापि कुमारस्य पुरः स्थातुमहमशक्तेत्याशयः। अप्रतिपत्तिः अज्ञानं साध्वसम् लज्जा च ताभ्यां जडा कर्तव्यावधारणासमर्था जडता मान्द्यम् एव नोपसर्पति पुरो गन्तुमादिशति। अज्ञानलज्जाभ्यां जायमानया कर्तव्यावधारणाशक्त्या बाधिताया मम कुमारपुरोगमनमसम्भवीति भावः। स्वयम् आत्मना उपसर्पणे समीपदेशप्राप्तौ लघु खर्वतां गतं लाघवम् शीघ्रकारित्वम् एव तत्प्रतिपत्तिस्थैर्यं तादृशाचरणदृढतां नावलम्बते नादधाति। स्वयमेव तदीयपार्श्वं गन्तुं लाघवबोधेन न शक्तास्मीत्यर्थः। बलात् प्रसह्य तस्य कुमारस्य आनयनम् मदीयनगरप्रापणम् एव अपराधः, ततो भीता भीतिः एव न संमुखीभवति साक्षाद् भवति। बलात्समानीतवत्यस्मीतिभयेन कुमारस्य सम्मुखीभवितुं नेच्छामीत्यर्थः। अत्र सर्वत्र कुमारागमने सम्भविनो मनोविकारा निर्दिश्यन्ते, तत्र प्रथमं लज्जा, ततो

---

अपने भीतर फल को संजो कर रखनेवाले बीजों को बोनेवाला कृषक यथोचित सींचना-गोड़ना आदि कार्य के द्वारा विकसित करता है, अच्छी जमीन में डालता है, तब उसके फल को उस कृषक के बेटे इकट्ठा करते हैं; उसी तरह मेरे पिता जी ने जिस कथा-बीज को उचित पात्र में लगा कर और अपने परिश्रम से सींचकर विकसित किया था, मैं अब उसका उपसंहार करने जा रहा हूँ ॥ ६ ॥

इस समय यदि कुमार को ले आया गया तथापि तरलता से लज्जिता लज्जा ही मुझे उनके दर्शन नहीं करने देगी, कामवेदना से उत्पन्न संकोच ही मुझे आगे में नहीं ठहरने देगा, किंकर्तव्यताविमूढ जड़ता ही मुझे पास नहीं जाने देगी, स्वयं पास जाने में होनेवाला लाघव ही मुझे नहीं रहने देगा, बलपूर्वक मैंने कुमार को

---

१. वप्त्रेव ।

राधभीता भीतिरेव न संमुखीभवति। अथ कथंचिद् गुरुजनत्रपया वा राजकार्यानुरोधेन वा चिरावलोकितसहसंवर्धितबन्धुजनदर्शनसुखेन वा सुहृन्मुखकमलावलोकनोत्कण्ठया वा पुनरागमनखेदपरिजिहीर्षया वा निजगृहावस्थानरुच्या वा जन्मभूमिस्नेहेन वाऽनिच्छया वाऽस्य जनस्योपरि पादपतनेनापि नानेतुमेव पारितो यदा मयि स्नेहात्कृतयत्नयापि प्रियसख्या तदा सुतरामेव न किंचित्। किं चाधुनाप्यधिकमुपजातम्। सैवाहं कादम्बरी याऽनेन कुमारेण मधुमदमुखरमधुकरकुलकलकोलाहलाकुलितकोककामिनीकरुणकूजितजनितविरहिजनमनोदुःखे विकचदलारविन्दवृन्दनिष्यन्दानन्दितमन्दगन्धवहसुगन्धदशदिशि विकसितकुसुमामोदमुकुलितमानिनीमानग्रहोन्मोचनदक्षकुसुमायुधे कर्पूरक्षोदमिश्रचन्दनपङ्कपिण्डे कुपितकामिनीविनोददक्षगेयमुखरपरिजने पुनरुक्तदर्शनाभ्युत्थानव्रीडित-

वैलक्ष्यम्, ततो जडता, ततो लाघवम्, ततश्च भीतिरुपनिबद्धा, सर्वत्र कारणमप्युक्तम्। सम्प्रति तदनागमने तत्तद्वशाद्भुदयमाह—अथेति०-गुरुजनत्रपया पित्रादिसकाशाल्लज्जया। राजकार्यानुरोधेन राज्यसम्बन्धिकर्त्तव्यव्यग्रतया। चिरावलोकितस्य वियुज्य बहुकालानन्तरं दृष्टस्य सह संवर्धितस्य एकत्रलब्धजन्मक्षपितशैशवादिसमयस्य च। बन्धुजनस्य मित्रवर्गस्य दर्शनसुखेन आलोकनजनितानन्दानुभवेन। सुहृदां मित्राणां मुखान्येव कमलानि सरोजानि तेषाम् अवलोकनस्य दर्शनस्य उत्कण्ठया उत्कटेच्छया। पुनरागमने स्वनगरान्मन्नगरपर्यन्तं पुनरागमे यः खेदः कायिकः क्लेशस्तस्य परिजिहीर्षया त्यागेच्छया। निजगृहावस्थानरुच्या स्वभवनवासाभिलाषेण। जन्मभूमिस्नेहेन-स्वीयमातृभूमिप्रेम्णा। अनिच्छया—मन्नगरागमनविषयकेच्छाविरहेण। मयि स्नेहात् कृतयत्नया प्रयासमास्थितयाऽपि प्रियसख्या पत्रलेखया पादपतनेनापि चरणनिपतनेनापि नानेतुमेव पारितः आनेतुं न शक्तः, तदा सुतरामेव न किञ्चित्। अयमाशयः—यदि कुमार आयाति तदापि लज्जादिना तत्समीपोपसर्पणं न शक्यक्रियम्, अथ केनापि कारणविशेषेण यद्यसौ नागच्छति तदा तु तत्समीपोपसर्पणकथैव नास्ति, तदुभयथापि तत्सङ्गमोपायो नास्तीति। याऽनेनेत्यस्य वक्ष्यमाणेन वीक्षितेत्यनेन सम्बन्धः। अनेन कुमारेण—चन्द्रापीडेन। मधुमदमुखराणां पुष्पपरागपानेन वाचालतां गतानाम् मधुकराणां भ्रमराणां कुलस्य समुदायस्य कलेन मधुरेण कोलाहलेन आकुलिताः व्याकुलत्वं गमिताः कोककामिन्यः चक्रवाकस्त्रियः तासां करुणेन सखेदेन कूजितेन शब्देन जनितम् उत्पादितम् विरहिणां मनोदुःखं यत्र तादृशे इत्येकं विशेषणं हिमगृहस्य। विकचदलानि विकसितपत्राणि यानि अरविन्दवृन्दानि कमलसमूहास्तेषां निष्यन्देन परागेण आनन्दितः प्रसन्नो यो गन्धवहो वायुस्तेन सुगन्धाः मनोहरगन्धवत्यो दश दिशो यत्र तादृशे, इदमप्यपरं तद्विशेषणम्। विकसितानां कुसुमानां पुष्पाणाम् आमोदेन सुगन्धेन मुकुलितः विकासोन्मुखः यो मानिनीनां मानग्रहः तस्य उन्मोचने दूरीकरणे दक्षः कुशलः कुसुमायुधः कन्दर्पो यत्र तादृशे। पुनरुक्तैः पुनः पुनर्जायमानैः दर्शनैः

भुला लिया है इस भावना से भयभीत होकर मैं उसके सामने नहीं हो सकूंगी। और यदि किसी तरह गुरुजनों की लज्जा से, राजकार्यानुरोध से, बहुत दिनों पर देखे गये साथ-साथ संवर्धित बन्धुजन के दर्शन की खुशीसे, मित्रों से मिलने की उत्कण्ठा से, फिर आने के कष्ट से छुटकारा पाने की इच्छा से, अपने घर में रहने की अभिरुचि से, जन्मभूमि-स्नेह से, अथवा अनिच्छा से, मेरी प्रिय सखी मेरे स्नेह के कारण उनके पैरों पर गिर कर भी उन्हें नहीं ला सकी तब तो फिर कुछ बात ही नहीं। अभी अधिक और हुआ ही क्या है? मैं वही कादम्बरी तो हूँ जिसे कुमार ने हिमगृह में फूल की शय्या पर पड़ी हुई देखा था। उस समय वह हिमगृह मधुमत्त वाचाल भ्रमर-कुल के कोलाहल से आकुल-कोकी के करुण शब्दों से विरहिजनों के मन में दुःख पैदा कर रहा था। उस हिमगृह में चारों ओर विकसित कमलवृन्द के मरकन्द से आनन्दित वायु सुगन्ध फैला रही थी। कामदेव पुष्पों की सुगन्ध से मानिनी स्त्रियों की मान-ग्रन्थि को खोलने में दक्ष हो रहा था। कर्पूर के चूर्ण से मिलित चन्दन का पङ्क फैला रहा था। परिजन कुपित कामिनियों के मनोविनोद के लिये गीत गा रहे

१. बन्धुजनोत्कण्ठया। २. कमलदर्शनेन। ३. मत्तमद। ४. कूजिते जनित। ५. मोचनदक्षे कुसुमायुधे।

कञ्चुकिजने प्रदोषसमये जरठशरकाण्डविपाण्डुनिबिडकुण्डलोद्घृष्टलडहयुवतिगण्डस्थलान्यखण्डमण्डले निडम्बयति मण्डयति गगनं चानवरतविस्फुरद्विशदकरनिर्भरावर्जितज्योत्स्नाजलासारवर्षिणि चन्द्रमसि दूरविक्षिप्तदलनिवहकुमुदकाननामोदवासितदिगन्तायाः कुमुदिन्यास्तटे चन्द्रकरस्पर्शप्रवृत्तशशिमणिशिखरनिर्झरझंकारिणि क्रीडापर्वतनितम्बके हृद्यहरिचन्दनरसकणिकाजालकच्छलेन तत्करतलस्पर्शसुखसंभवस्वेदजलनिवहमिव वहति तत्कालहारिणि मुक्ताशिलापट्टशयने कुसुमामोदसुरभितदशदिशि तुषारकणनिकरहारिण्यपि बहिरेव देहदाहमात्रकापहारिणि[1] सर्वरमणीयानां संदोहभूते हिमगृहे कुसुमस्रस्तरावलम्बिनी वीक्षिता। ममापि चापुनरुक्तदर्शनस्पृहे ते एवैते लोचने ययोरालोकनपथमसौ यातः। तदेव चेदमप्रतिपत्तिशून्यं हतहृदयं येनान्तःप्रविष्टोपि न पारितो धारयितुम्। तदेव चैतच्छरीरं

---

साक्षात्कारैः यान्यभ्युत्थानानि तैः व्रीडिताः सलज्जाः कञ्चुकिजनाः यत्र तादृशे। बहिः स्थिताः कञ्चुकिनो भूयोभूयो हिमगृहाद्बहिरागच्छन्तं तत्र प्रविशन्तं च राजपरिवारं दृष्ट्वा अवश्यकर्त्तव्यमभ्युत्थानमनुतिष्ठन्तः किमपि त्रपन्त इति तन्मनोदशाप्रकाशकमिदं विशेषणम्। जरठः परिणतः। लडहाः मदमत्ताः। अयमाशयः—प्रदोषसमये समुद्यँश्चन्द्रो मदमत्तयुवतीनां कुण्डलोद्घृष्टतया रक्ताभानि कपोलस्थलान्यनुकरोति तदिदं विशेषणं प्रदोषसमय इत्यस्य। अनवरतेति०—अनवरतं सर्वदा विस्फुरतां प्रकाशीभवतां विशदानां स्वच्छानां करजालानाम् किरणानां निकरैः समूहैः निर्भरावर्जिताः अतिसमूहिताः या ज्योत्स्ना कौमुद्यः ता एव जलानि तेषाम् आसारस्य धारासम्पातस्य वर्षिणि वर्षणप्रवृत्ते। दूरविक्षिप्ताः सुदूरगताः दलनिवहाः पत्रप्रकरा येभ्यस्तेषां कुमुदकाननानाम् कुमुदवनानाम् आमोदेन सुगन्धेन वासिताः सुरभीकृताः दिगन्ता दिशावकाशा यया तस्यास्तथोक्तायाः कुमुदिन्याः कुमुदसन्ततेस्तटे। चन्द्रकरेति०—चन्द्रकराणां चन्द्रकिरणानां स्पर्शेन प्रवृत्ताः स्यन्दितुं चलिता ये शशिमणिशिखराण्येव निर्झराः तैर्झंकारिणि—कौमुदीस्पर्शेन स्यन्दमानानां चन्द्रकान्तमणीनां पयःप्रवाहा एव निर्झरास्तत्कृतशब्दपूर्णे इत्यर्थः। क्रीडापर्वतनितम्बके कृत्रिमपर्वततटे। हृद्यानां मनोहारिणां हरिचन्दनरसकणिकानां चन्दनबिन्दूनां जालकस्य समूहस्य छलेन व्याजेन। तत्करतलस्पर्शेन चन्द्रकरपरामर्शेन यत्सुखमानन्दः तत्सम्भवस्तन्मूलको यः स्वेदजलनिवहः स्वेदवारिप्रवाहस्तमिव। तत्कालहारिणि—तत्कालरमणीये। मुक्ताशिलापट्टशयनं त्यक्त्वा स्थिते। कुसुमामोदसुरभितदशदिशि—पुष्पसुगन्धवासितसकलदिगवकाशे। तुषारकणनिकरहारिणि—अवश्यायबिन्दुरमणीये। कुसमस्रस्तरावलम्बिनी—पुष्पशयननिषण्णा। वीक्षिता दृष्टा। अपुनरुक्तदर्शनस्पृहे—भूयोभूयस्तद्दर्शनाभिलाषिणि। आलोकनपथम्—दर्शनविषयम्। असौ—चन्द्रापीडः। अप्रतिपत्तिशून्यं—किंकर्त्तव्यताविमूढम्। हतहृदयम्—दग्धं मानसम्। अन्तः प्रविष्टः—स्वान्तर्गतः।

---

थे। स्वामी को देखकर बार-बार उठने से कञ्चुकी लज्जित हो रहे थे। प्रदोष समय में चन्द्रमा शरकण्डे की तरह पाण्डुवर्ण होकर निविड़ कुण्डल से घिसे हुए अल्हड़ युवती के कपोल का अनुकरण एवं आकाश को भूषित करता था। चन्द्रमा सतत प्रकाशित होनेवाले किरण-समुदाय से चन्द्रिकारूप जल की धारा बरसा रहा था। वह मेरा हिमगृह अति विकसित कुमुद-पुष्प की सुगन्ध से दश दिशाओं को आमोदित करनेवाली कुमुदिनी के तट पर चन्द्र-कर के स्पर्श से पसीजे हुए चन्द्रकान्त-खण्ड से बहते हुए झरनों के झङ्कार से परिपूर्ण क्रीड़ा-पर्वत के ऊपर अवस्थित था। रमणीय चन्दन के कणों के बहाने चन्द्र-कर-स्पर्श से होने वाले सुखानुभव से उत्पन्न स्वेद-बिन्दु को धारण करनेवाली, तत्काल अति रमणीय लगनेवाली रमणियाँ शिलापट्ट-शयन को छोड़कर दल बांध कर वहीं उपस्थित थीं। फूल की सुगन्ध से सारी दिशायें आमोदित हो रही थीं। चन्द्रमा की किरणों से मनोहर बाहर से देह के सन्ताप को दूर करनेवाले समस्त रमणीय पदार्थ वहाँ इकट्ठे हो रहे थे। मेरी आँखें भी वही हैं—जिनसे मैंने कुमार को देखा था तथा जिनकी कुमार-दर्शन-लालसा नित्य-नूतन रहती आई हैं। मेरा किङ्कर्त्तव्यमूढ़ तथा अभागा हृदय भी वही है जिसने भीतर पैठने पर भी कुमार को नहीं रोक

---

[1] १. कापहारिणि।

येन तत्समीपे चिरमुदासीनेन स्थितम् । स एव चायं पाणिर्योऽलीकगुरुजनापेक्षी नात्मानं परिग्राहितवान् । अनपेक्षितपरपीडश्चन्द्रापीडोऽपि स एव योऽत्र वारद्वयमागत्य प्रतिगतः । मय्येवोपक्षीणमार्गणतया चाकिञ्चित्करोऽन्यत्र पञ्चशरोऽपि स एव यस्त्वयावेदितो मे ।

प्रतिज्ञातं च मया महाश्वेतायाः । 'त्वयि दुःखितायां नाहमात्मनः पाणिं ग्राहयिष्यामि' इति । सा तु 'देवि, मैवं स्म मनसि करोः, कुमतिरियम् , अतिदारुणोयं पापकारी मकरकेतुः कदाचिददृश्यमाने प्रियजने जनितहृदयानुरागाज्जीवितमप्यपहरति' इत्यब्रवीत् । एतदपि नास्त्येव मे । मदनेन वा दैवेन वा विरहेण वा यौवनेन वानुरागेण वा मदेन वा हृदयेन वान्येन वा केनापि दत्तः संकल्पमयः कुमारो जनसंनिधावपि केनचिदविभाव्यमानः सिद्ध इव सर्वदा मे ददाति दर्शनम् । अपि चासाविव नायमकाण्डपरित्यागनिष्ठुरहृदयः । अयमेवास्मद्विरहकातरः । नायं नक्तंदिवं लक्ष्मीसमाकुलः । न पृथिव्याः पतिः । न सरस्वती-

---

तत्समीपे–चन्द्रापीडस्य पार्श्वे । उदासीनेन–निष्क्रियेण । पाणिः–हस्तः । अलीकगुरुजनापेक्षी–मिथ्यैव गुरुजनानामनुरोधं कुर्वन् । परिग्राहितवान्–चन्द्रापीडद्वारा स्वं स्वीकारितवान् । अनपेक्षितपरपीडः–परदुःखानभिज्ञः । प्रतिगतः–परावृत्तः । उपक्षीणमार्गणतया–समाप्तसमस्तबाणतया । यत्किञ्चित्करः–ईषत्करः । पञ्चशरः–कामदेवः । त्वया–पत्रलेखया । आवेदितः–निवेदितः । मे मह्यम्–कादम्बर्यै ।

त्वयि–महाश्वेतायाम् । दुःखितायाम्–पुण्डरीकवियोगेन सदुःखायां सत्याम् । आत्मनः पाणिं ग्राहयिष्यामि–स्वविवाहं करिष्ये । मैवं स्म मनसि करोः–एवं मनसि न चिन्तय । अतिदारुणः–नितान्तक्रूरः । पापकारी–दुष्टः । मकरकेतुः–कामः । अदृश्यमाने प्रियजने–प्रियजनवियोगावस्थायाम् । जनितहृदयानुरागात्–हृदये स्नेहस्य जातत्वात् । जीवितमप्यपहरति–प्राणानपि हरति । एतदपि नास्त्येव–महाश्वेतया तत्प्रियजनादर्शनस्य मरणहेतुत्वमुक्तं तन्मे नास्ति, प्रियजनस्य सङ्कल्पसन्निहितत्वेन तददर्शनायोगादिति भावः । सङ्कल्पमयः–ध्यानकल्पितः । जनसन्निधौ–लोकेषु वर्त्तमानेषु । अविभाव्यमानः–अदृश्यः । सिद्धः–अञ्जनादिसिद्धियुक्तः । असाविवेति०–यथा चन्द्रापीडः असमये परित्यज्य मां निष्ठुरहृदयः सवृत्तस्तथा अयं सङ्कल्पमयः कुमारो मां कदापि न जहाति, तदयं स इव निष्ठुरहृदयो न भवतीति । अयम्–ध्यानोपनीतः कुमारः । अस्मद्विरहकातरः–मम वियोगेन खिन्नः, स तु वास्तविकः कुमारो मम वियोगेऽप्यखिन्न एवेति । नायमिति०–यथासौ कुमारो नक्तंदिवं सर्वदा लक्ष्मीसमाकुलः लक्ष्म्यामासक्तस्तथाऽयं सङ्कल्पमयः कुमारो न लक्ष्मीसमासक्त इत्यर्थः ।

वास्तविककुमारापेक्षया ध्यानोपनीयमानस्य कुमारस्य सुखसाध्यसङ्गमत्वं प्रमापयितुमेव—अपि·

---

रखा । वही यह शरीर है जो उनके आगे देरतक उदासीन भाव से बैठा रहा । वही यह मेरा हाथ है जो व्यर्थ ही गुरुजनों की अपेक्षा करता रहा और अपने को कुमार के हाथों में पकड़ा नहीं दिया । दूसरे की पीड़ा की चिन्ता नहीं करनेवाले चन्द्रापीड़ भी वही हैं जो दो बार यहाँ आकर वापस चले गये हैं । कन्दर्प के सारे बाण मुझ पर ही क्षीण हो गये हैं, वह दूसरी जगह बहुत थोड़ी सफलता प्राप्त कर रहा है जैसा कि तुमने मुझसे कहा है, वह कन्दर्प भी वही है ।

मैंने महाश्वेता से प्रतिज्ञापूर्वक कहा कि जब तक तुम दुःख में रहोगी मैं अपना पाणिग्रहण नहीं होने दूंगी । इसके उत्तर में महाश्वेता ने कहा—'मेरी रानी, ऐसी बात मन में मत सोचो, यह दुर्बुद्धि है, पापी कन्दर्प बड़ा क्रूर है, वह कदाचित् हृदय के अनुरक्त हो जाने पर प्रियजन की अदर्शनावस्था में प्राण भी ले लेता है । यह भी नहीं हो रहा है । काम से, दैव से, विरह से, यौवन से, प्रेम से, मद से, हृदय से या अन्य किसी कारण से मेरा संकल्पमय कुमार लोगों के सामने ही सबसे छिप कर सिद्ध की तरह मुझे दर्शन दे जाता है । मेरा यह संकल्पमय कुमार वास्तविक कुमार की तरह असमय में परित्याग करनेवाला निष्ठुर हृदय नहीं है । यह रात दिन लक्ष्मी से उलझा हुआ नहीं रहता है । यह मेरे विरह से कातर हो उठता है । यह न लक्ष्मी का पति

